ॐ तत्सत्

# कुण्डली दर्पणः

## हिन्दी टीका सहित

सम्पादकः

अनूप मिश्रः



स्थान

विश्व भारती संस्कृत संस्थान
(सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय पूर्वी गेट के सामने )
जगतगंज, वाराणसी - २२१ ००२

**प्रकाशक**
**शिव साहित्य संस्थान**
**सी. के. ५/२६ए भिखारीदास लेन,**
**वाराणसी**

**अन्य प्राप्तिस्थान**
विश्वभारती संस्कृत संस्थान
(सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय पूर्वी गेट के सामने)
**जगतगंज, वाराणसी - २२१ ००२**

**पुनर्मुद्रित संस्करण १९९७**

**कम्प्युटर कम्पोजिंग :**

**राजेश कम्प्युटरर्स**
**जयप्रकाश नगर, वाराणसी २२१ १०३,**
**दूरभाष : (०५४२) ३६०५९९**

# KUNDALI - DARPANA

## With Hindi Commentary

*Edited by*

ANOOPA MISHRA
Ex. Senior Professor (Astro & math)
Govt. Sanskrit College, Benares

VISWABHARATI SANSKRIT SANSTHAN
VARANASI

*Published by*
**SIVA SAHITYA SANSTHAN**
C.K. 5/26 A Bhikhari Das Lane
Varanasi

*Also can had be*
Viswabharti Sanskrit Sansthan
Copp. S.S.V.V. (East Gate)
Jagatganj, varanasi

Reprint Ed. 1997

*Computer Composing :*
RAJESH COMPUTERS
Jaiprakash Nagar, Varanasi
Ph. No. 360599

# भूमिका

त्रिस्कन्धज्योतिःशास्त्रस्य परिणामभूतं होरातन्त्रं प्रसिद्धम् , यस्याधाररूपं जातकस्य जन्मपत्रमेव । सर्वतः शुद्धे एव जन्मपत्रे तत्तद्भावस्थग्रहाणां बलाबलविवेकतः सर्वं शुभाशुभफलं सम्यग् घटत ऐवत्यत्र नास्ति सन्देहावसरः । परन्तु यस्य जन्मपत्रमेवाशुद्धमज्ञदैवज्ञकृतं तदर्थं फलादेशचर्चा व्यर्थप्रायैव । अतः सर्वैरेव जन्मपत्रलेखकैस्तदर्थं सर्वतः सावधानैर्भवितव्यम् । एतदर्थका एवार्षकल्पाः कतिपये ग्रन्थाः प्राचीनोक्ताः प्रसिद्धाः,यदाश्रयतः परिशीलितज्योतिर्विषयाणामेव विदुषां कृते न काचिद् विप्रतिपत्तिः । परन्त्वाधुनिकाः कतिचनाकिञ्चना अपि जना जन्मपत्रलेखकाः परिदृश्यन्ते, येषां कृते सत्यपि द्वित्रनिबन्धे प्रत्येकविषयस्य विशदीकरणाभावान्न तथोपयुक्ततेति तत्सम्बन्धिसकलोपयुक्तविषयाणां संग्रहरूपः 'कुण्डलीदर्पणो' नामैष लघुग्रन्थः प्रणीतो यद्गुणगौरवमाद्यन्तावलोकनेन स्वयमेवावगतं भवेत्पाठकानाम् । छात्राणां मभ्यास-सौकर्याय विषयसूच्यपि संरक्षिता । वस्तुतो जन्मपत्रविरचन-सम्बन्ध्यावश्यकगणितविषयाणामेवात्र संग्रहो न हि फलादेशानाम् केवलं सर्वरोचकत्वाज्जायाभावविचारः संक्षेपतो दर्शितः । यदत्र मद्बुद्धिभ्रान्ति-दोषाद्यन्त्रालयादिदोषाद्वा समापतितमसामञ्जस्यन्तन्निष्पक्षधिया सुधिया शोध्यमित्यलमतिपल्लवितेन -

**सुजनाः स्वयमेव मार्मिकाः प्रकृतग्रन्थविधानकर्मणः ।**
**अवलोक्य सुबोधपद्धतिं प्रभविष्यन्ति तरां मुदान्विताः ।।**

**अनूप मिश्रः**

# विषयानुक्रमणिका

# ॐ तत्सत्

## अथकुण्डलीदपर्णः

विभूतिवरदं बुधवृन्दवन्द्यपादारविन्दमनघं गिरिजातनूजम् ।
ध्यानपूजनजपादिनिविष्टभावाः सन्तो भवन्ति नितरामुदितप्रभावाः ।।१।।
त्वा पदाम्वुजमशेषदयाकरस्य ज्ञानोदधेर्निजगुरोर्मुरलीधरस्य ।
पयोगिजनिपत्रविधानमार्गं सोदाहृतिं सुविशदं वितनोत्यनूपः।।२।।
निबन्धाः सन्त्यनेकेऽत्र विषये विपुलोद्यमाः ।
तथापि लाघवप्रीत्या कुण्डलीदर्पणः कृतः ।।३।।
यदाश्रयवशादल्पधियोऽपि सफलाशयाः ।
जन्मपत्रविधाने हि प्रभवन्ति विशेषतः ।।४।।

सूर्योदय एवं सूर्यास्त-कालिक होरा (घण्टा मिनट) जानने का प्रकार -

**पञ्चभक्तं रात्रिमानं होरा सूर्योदये तथा ।**
**द्युमानं पञ्चभिर्भक्तं सूर्यास्ते सा प्रजायते ।।५।।**

रात्रिमान को ५ से भाग देने पर लब्धि सूर्योदय काल का घण्टा मिनट, दिनमान को ५ से भाग देने पर सूर्यास्त समय का घंटा मिनट होता है ।

### उदाहरण

यथा किसी दिन दिनमान दण्ड २६दण्ड ४ पल है तो पहले २६ में पाँच से भाग र लब्धि ५ घण्टा मास १ को ६०से गुणा कर उसमे दिनमान का पल ४२

जोड़ा तो ६०+४२ = १०२ हुआ, इसमें फिर उसी ५ से भाग दिया तो लब्धि पूरी २० आई (शेष २ को ५ के आधे से कम होने के, कारण छोड़ दिया ) अतः उस दिन सूर्यास्त काल ५ बजकर २० मिनट पर होना ज्ञात हुआ। इसी प्रकार रात्रिमान पर से सूर्योदय का ज्ञान किया जा सकता है । अथवा सूर्यास्त-कालिक घंटा-मिनट को पूरे १२ घण्टे में घटा देने से भी शेष तुल्य घण्टा-मिनट उस दिन सूर्योदय का आ जायगा ॥५॥

जन्म-कालिक घण्टा-मिनट से इष्टघटी का ज्ञान -

**सूर्योदयाज्जन्मकालपर्यन्तं यन्मिता गताः ।**
**होरादयः पञ्चगुणास्ते द्विभक्ताः फलं हि यत् ।।६।।**
**घट्यादिकः स एवेष्टकालो जन्माङ्गमूलकः ।**
**होरायोगः सावधानैरिह कार्यो बुधैः सदा ।।७।।**

सूर्योदय से आरम्भ कर जन्मकाल तक जितने घण्टा-मिनट बीतें हों उस संख्या को ५ गुणा कर गुणन-फल में दो से भाग दें तब जो लब्धि आवे वही जन्म-कालिक इष्टघटी होती है। यही इष्ट घटी सारी जन्मकुण्डली का मूल (आधार) होती है । सारा फलादेश इसी पर निर्भर रहता है, अतः इसकी शुद्धि यावच्छक्य पूरे विचारों के साथ अवश्य कर लेने चाहिये, अन्यथा इसके अशुद्ध रहने से सभी परिश्रम व्यर्थ होते हैं "छिन्ने मूले नैव शाखा न पत्रम्" इसकी शुद्धि के सम्बन्ध में कुछ उपाय दिखलावेगें । जन्मसमय तक कितने घण्टा-मिनट बीते हैं इसके लिए भी सावधानता की आवश्यकता है २४ घण्टे का दिन होता है, जिसकी समाप्ति प्रचलित घटीयन्त्र (घड़ी) के द्वारा दो आवृत्तियों में होती है अर्थात् मध्यरात्रि से अग्रिम दिन-मध्य तक १२ घण्टा फिर उसके बाद से १,२,३, ........... क्रम से अग्रिम मध्यरात्रि तक १२ घण्टा, परन्तु हमको अपने परम्परागत सिद्धान्त के आधार पर सूर्योदय-काल में दिनारम्भ एवं दिनारम्भ से जन्मकाल पर्यन्त जितने घटी-पल बीते हैं उसीको इष्टघटी मानना है ; अतः इसके ज्ञान के लिए (१) यदि मध्याह्न के भीतर (दिन में) जन्म है तो सीधे जन्म-कालिक घण्टा-मिनट में सूर्योदय का घण्टा-मिनट घटाने से दोनों समय के बीच का घण्टा-मिनट आ जायगा, इसीको ५ गुना कर २ से भाग दीजिए वही इष्टघटी होगी। (२) यदि मध्याह्न

के बाद मध्यरात्रि के भीतर जन्म हो तो जन्म-कालिक घण्टा-मिनट में मध्याह्न और सूर्योदय का अन्तर रूप घण्टा-मिनट जोड़ने पर सूर्योदय एवं जन्म-काल के बीच का समय (घंटा मिनट) होगा। यदि मध्यरात्रि के बाद अग्रिम सूर्योदय के पूर्व (रात्र्यन्त में) जन्म हो तो जन्म-कालिक घं० मि० में सूर्योदय एवं मध्याह्न का अन्तररूप घं० मि० तथा १२ घण्टा और जोड़ दीजिये तब सूर्योदय से जन्म-काल तक का अभिमत घण्टा-मिनट होगा। इसीको ५ से गुणा कर २ से भाग देने पर ठीक ठीक जन्मकाल की इष्टघटी होगी।

## ( १ ) उदाहरण—

यथा—मध्याह्न के पूर्व ९ बज के २० मिनट पर किसी का जन्म है और उस दिन सूर्योदय ६ बजकर ४० मिनट पर है, अतः जन्मकाल घण्टा-मिनट में सूर्योदय घण्टा-मिनट घटाने से ९।२०—६।४०=२।४० रहा, यही सूर्योदय से जन्मकाल तक गत घण्टा-मिनट हुआ। इसीको ५ से गुणने पर १०।२०० अर्थतः १३।२० (मिनट में ६० से भाग देकर लब्धि ३ घं० में जोड़ दिया). अब इसमें २ से भाग देने के लिये न्यास—

```
२) १३।२० ( ६=घटी
   १२
   ---
    १
   ×६०
   ---
   ६०
   २०
   ---
२) ८० (४०=पल
   ८०
    ०
```

इस प्रकार लब्धि ६।४० घट्यादि आई, यही जन्मकाल की इष्ट घटी हुई।

## ( २ ) उदाहरण—

यथा किसी का जन्म उसी दिन सूर्यास्त के बाद १० बज कर २५ मिनट पर हुआ है तो ऊपर कहे हुये (२) नियम के अनुसार उस दिन मध्याह्न और सूर्योदय का अन्तर घं. मि. १२।०—६।४०=५।२० हुआ।

इसमें जन्मकाल घं. मि. १०।२५ जोड़ दिया ५।२०+१०।२५=१५।४५ यही सूर्योदय से जन्मकाल तक अभिमत घं. मि. हुआ, इस पर से इष्टघटी लाने की क्रिया—

```
          १५ । ४५
        × ५
      ─────────────
        ७५ । २२५ = ७८ । ४५ (गुणनफल)
        २ ) ७८ । ४५ ( ३९ = घटी
             ७८
            ────
              ०
             × ६०
            ─────
              ०
             ४५
          ────────
          २) ४५ ( २२ = पल
             ४४
          ────────
              १
             × ६०
          ─────────
          २ ) ६० ( ३० = विपल
              ६०
            ──────
               ०
```

इस प्रकार जन्मकालिक इष्टघटी ३९।२२।३० आई। इसी तरह अन्य उदाहरणों में भी क्रिया करने से इष्टघटी ठीक जानी जा सकती है। अङ्कों में लाघव के लिये इष्टघटी के और भी प्रकारान्तर हो सकते हैं जो कि प्रकृत विषय साधारण होने के कारण व्यर्थ समझा। यदि घटीयन्त्र ठीक है तो यह इष्टघटी सर्वतः शुद्ध ही समझनी चाहिये। परन्तु यदि घटीयन्त्र शुद्ध नहीं है या है ही नहीं, वहाँ छाया पर से इष्टघटी का ज्ञान करना चाहिये ॥ ६-७ ॥

### दिन में छाया पर से इष्टकाल ज्ञान के लिये
### पहले मध्याह्न कालिक छाया-साधन—

(वराहमिहिर)

**दिनं खरामैरधिकं यदल्पं रसेन पंक्त्या निहतं शराप्तम् ।**
**हीनं घनं देशपलप्रभायां छाया च सा स्याद्दिनमध्यभागे ॥ ८ ॥**

जन्मदिन का दिनमान तीस से जितना अधिक हो उसको ६ से गुण कर ५ से भाग दे, लब्धि को उस देश की पलभा में घटाने पर उस दिन की मध्याह्न कालिक छाया होगी। यदि दिनमान ३० से कम हो तो दोनों के अन्तर को १० से गुण कर पाँच से भाग दे, लब्धि को पलभा में जोड़ने से दिनार्ध छाया होगी।

## उदाहरण—

जन्म-स्थान की पलभा ६ अंगुल, दिनमान ३२।४२ है तो दिनमान में ३० घटाने पर शेष ३२।४२–३० = २।४२ को ६ से गुणा १२।२५२ = १६।१२ पाँच से भाग दिया तो लब्धि ३।१४ आई, इसको पलभा ६ में घटाने से दिनमध्य की छाया ६–३।१४ = २।४६ हुई ॥ ८ ॥

इष्टकालीन छाया पर से इष्टघटी का आनयन—

**छाया निजेष्टा दिनमध्यभागच्छायोनिता दिक्सहिता तयाप्ता।**
**दिने शराघ्ने गतगम्यनाड्यः श्रीमान् वराहो वदति स्वयुक्त्या ॥९॥**

जन्मकाल में द्वादशाङ्गुल शंकु की जो छाया (अंगुलादिक) हो उसमें उस दिन की मध्याह्नच्छाया (पूर्वगणितागत) घटाकर १० जोड़ दे, उससे पञ्चगुणित दिनमान में भाग देने से लब्धि जो आवे वही पूर्वाह्न में गतघटी (अपेक्षित) होगी, यदि मध्याह्न के बाद की छाया हो तो लब्धि तुल्य गम्य घटी अर्थात् जन्मसमय से सूर्यास्त तक का काल आवेगा, अतः इस लब्धि को दिनमान में घटाने से शेषरूप अपेक्षित इष्टघटी होगी।

## उदाहरण—

मान लीजिये, उसी दिन पूर्वाह्न में १२ अंगुल शंकु की छाया ५ अंगुल हुई है, अतः इसमें उस दिन की मध्याह्नछाया २।४६ घटाया ५–२।४६ = २।१४ इसमें १० जोड़ने पर १२।१४ = १२ × ६० + १४ = ७३४ भाजक हुआ। दिनमान ३२।४२ को ५ से गुणने पर १६०।२१० = १६३।३० = १६३ × ६० + ३०

= ९८१० भाज्य हुआ। अब भाज्य में भाजक का भाग देने के लिये न्यास—

```
७३४)९८१०(१३=घटी
     ७३४
     ----
     २४७०
     २२०२
     ----
     २६८
     ×६०
     ----
७३४)१६०८०(२२=पल
     १४६८
     १४००
     १४६८
     ----
     –६८ (स्वल्पान्तर)
```

इस प्रकार लब्धि १३।२२ आई, यही जन्मकालिक इष्टघटी हुई॥ ९॥

जन्म-समय शुद्ध घटी-यन्त्र के अभाव में अन्य उपाय—

(निजकृत फलिताक्षेपविमर्श)

घटीयन्त्रेऽप्यविश्वस्ते ह्यथवा तदभावके।
दिने शीर्षोद्गमे जाते प्राङ्गणे मापनादरम्॥ १०॥
भित्तिच्छाया विनिर्देश्याऽऽसन्ने परदिने ततः।
घटीयन्त्रेण शुद्धेन सह सूर्योदयादिना॥ ११॥
तच्छायातुल्यकालोऽसौ जन्मकालः प्रकीर्त्यते।
रात्रौ चेत् खस्थिता तारा याऽतिदीप्ताऽवलोकने॥ १२॥
तदाश्रयवशादेव यष्टिमूलस्थदृष्टितः।
भित्तिसंलग्नयष्ट्यग्रदर्शना स्याद्यथा तथा॥ १३॥
यष्टिः शीघ्रं स्थिरा कार्याऽऽधारसंधारणादिभिः।
यदैव परसत्रौ सा तारा यष्ट्यग्रसङ्गता॥ १४॥

तत्राशुद्धघटीयन्त्रभवो जन्मेष्टकालकः ।
इत्थमज्ञजनोऽपि स्यात्क्षमो जन्मेष्टनिर्णये ॥ १५ ॥

यदि घड़ी का समय अशुद्ध हो या घड़ी न रहे तो दिन में—जन्म होते ही आङ्गन में किसी दीवार की छायासीमा को सीधी रेखा खींच कर सुरक्षित रखे, बाद में कहीं से शुद्ध घड़ी मँगा कर अपने पास रखे, दूसरे दिन उस दीवार की छाया जिस समय खींची हुई रेखा पर बिलकुल मिल जाय तत्कालीन उस घड़ी का समय जन्मकाल समझना चाहिये।

यदि रात्रि में जन्म हो तो जन्म होते ही आकाश में जो तारा अधिक देदीप्यमान प्रतीत हो, (आस-पास के नक्षत्रों के अवस्थान का भी ध्यान रखे ताकि दूसरी रात्रि में उस तारा को पहचान सके) किसी दीवार या खंभे पर सीधी यष्टि के द्वारा उस तारा को इस तरह देखे कि यष्टि के मूल में दृष्टि, एवं ठीक यष्ट्यग्र के सामने तारा रहे, और वैसे ही उस यष्टि को नीचे कुछ आधार देकर स्थिर कर दे। बाद शुद्ध घड़ी के सहारे दूसरी रात्रि में जिस समय वह तारा ठीक उसी यष्टि के अग्रगत प्रतीत हो, वही समय (घण्टा, मिनट) जन्मकाल होता है। इसी घं. मि. पर से कहे हुये नियम के अनुसार घटी पल ले आना चाहिये। इस ढंग से साधारण मनुष्य भी शुद्ध इष्ट घटी का निर्णय कर सकता है। (यह उपाय अयन के आरम्भ या विराम के समय ठीक ही है। मेषार्क या तुलार्क के समय अधिक क्रान्तिगति होने के कारण स्थूल होते हुये भी ग्राह्य है) ॥ १०–१५ ॥

इष्ट-लग्नपरीक्षा—

अश्विनीमघमूलादिभानां भागत्रयं क्रियात् ।
चतुर्घ्नेष्टघटीमानं नवभिर्भागमाहरेत् ॥ १६ ॥
स्वभागादेः शेषतुल्यं जन्मनक्षत्रमुच्यते ।
अन्यथा चेदिष्टमानमशुद्धं परिकीर्त्यते ॥ १७ ॥

अश्विन्यादि २७ नक्षत्रों को तीन भाग क्रम से (नौ नौ नक्षत्र) करें जो कि अश्विनी से आश्लेषा तक ९ नक्षत्र प्रथम नवक (अश्विन्यादि), मघा से ज्येष्ठा

तक ९ नक्षत्र द्वितीय नवक (मघादि) एवं मूल से रेवती तक ९ नक्षत्र तृतीय नवक (मूलादि) होंगे। तब जन्मकालिक इष्टघटी को चार से गुणा करे ९ का भाग दे (लब्धि का प्रयोजन नहीं) शेष जो रहे जन्मनक्षत्र जिस नवक में पड़ता हो उसीके आरम्भ से शेषतुल्य ही जन्मनक्षत्र होना चाहिये, यदि इस प्रकार से आगत नक्षत्र जन्मनक्षत्र नहीं है तो इष्टघटी अशुद्ध समझना चाहिये, तब वैसी स्थिति में इष्ट घटी में आधी या चौथाई घटा बढ़ाकर जन्मनक्षत्र को प्रमाणित करना चाहिये।

## उदाहरण—

किसी का जन्म-नक्षत्र अनुराधा और इष्टघटी १६।५५ है। अनुराधा द्वितीय नवक (मघादि) में पड़ता है। अब देखना है कि इस इष्ट पर से जन्म-नक्षत्र ठीक मिलता या नहीं। इष्टघटी को ४ से गुणा किया तो (१६।५५) × ४ = ६४।२२० = ६७।४० हुआ, इसमें ९ का भाग दिया तो पूर्वप्रदर्शित भागक्रिया से लब्धि ७।३१ आई, अर्थात् मघा से सातवाँ विशाखा गत और आठवाँ अनुराधा वर्तमान (जन्म नक्षत्र) ठीक ही आया॥ १६ – १७॥

जन्मकालिक सूर्य-नक्षत्र पर से इष्ट-परीक्षा—

**इष्टस्यार्द्धं सूर्यनक्षत्रयुक्तं भाप्तं यः स्याच्छेषसंख्यामितस्य।**
**राशिर्नक्षत्रस्य लग्नं तदेव बोध्यं नो चेज्जन्मकालस्तदन्यः॥१८॥**

इष्ट को आधा कर उसमें जन्म-कालिक सूर्यनक्षत्र की संख्या अश्विनी से गिन कर जोड़ दें, २७ से भाग देने पर जो शेष रहे (लब्धि का प्रयोजन नहीं) अश्विनी से गिन कर शेष-तुल्य संख्या वाले नक्षत्र की जो राशि हो वही लग्न होना चाहिये (इष्ट को आधा करने पर यदि पल के स्थान में ३० से कम हो तो उसका त्याग करना चाहिये)।

पूर्वोक्त उदाहरण में इष्टघटी १६।५५ जन्मकालिक सूर्य-नक्षत्र मघा एवं लग्न वृश्चिक है। इसकी परीक्षा के लिये इष्ट का आधा ८।२८ (३० से कम रहने से पल का त्याग करने पर केवल घटी ८ रही) इसमें सूर्य नक्षत्र मघा की संख्या १० मिलाने से १८ हुआ, इसमें २७ का भाग देने पर भी वही १८ शेष रहा, अतः अश्विनी से १८वें नक्षत्र ज्येष्ठ की राशि वृश्चिक लग्न उचित ही आया॥ १८॥

सूर्यांश पर से इष्टपरीक्षा—

इष्टकालो हतः षड्भिः सूर्यांशेन समन्वितः ।
त्रिंशद्भक्तः सैकलब्धितुल्यं लग्नं रवेः परम् ॥ १९ ॥

इष्टघटी को ६ से गुणा कर जन्मकालिक स्पष्ट सूर्य का केवल अंश जोड़ दे तब ३० से भाग देने पर जो पूरी लब्धि आवे उसमें १ और मिला देने से जो संख्या हो, रविनिष्ठ राशि से तत्तुल्य अग्रिम राशि लग्न होना चाहिये ।

## उदाहरण—

इष्टघटी १६ । ५५ को ६ से गुणने पर (१६ । ५५) × ६ = ९६ । ३३० = १०१ । ३० आया, स्पष्ट सूर्य का अंशमान १ जोड़ा तो १०२ । ३० हुआ, अब इसमें ३० से भाग दिया तो लब्धि ३ आई (शेष १२ । ३० का प्रयोजन नहीं) इसमें एक मिलाने से ४ हुआ उस दिन सूर्य सिंह राशि पर है, अतः सिंह से चतुर्थ वृश्चिक है, यही उस इष्ट पर लग्न भी सिद्ध होता है (लग्नानयन आगे देखें) इन प्रमाणों से उस जातक की इष्टघटी शुद्ध प्रमाणित होती है ॥ १९ ॥

भयात भभोग की परिभाषा—

जन्मर्क्षस्येष्टकाले तु यावान् भागो गतो भवेत् ।
भयातं तत्तथा तस्य पूर्णमानं भभोगकः ॥ २० ॥

जातक के जन्मकाल में जो दैनिक नक्षत्र प्रतीत हो वह जन्मनक्षत्र उसके आरम्भ से जन्मकाल तक जन्मनक्षत्र का जितना हिस्सा बीत चुका हो उसका नाम भयात है । एवं उस नक्षत्र के आरम्भ से अन्त तक जितना पूरा मान सिद्ध हो वह भभोग कहलाता है (इसी परिभाषा के आधार पर पञ्चाङ्गस्थ जन्मनक्षत्र की आलोचना सावधानता के साथ करने पर स्वयं अपनी बुद्धि से भयात भभोग का परिमाण आ जाता है, तथापि अग्रिम श्लोकों से इसीका आनयन किया है) ॥ २० ॥

भयात भभोग लाने का प्रकार—

**गतर्क्षमानं खरसेषु शुद्धं सूर्योदयादिष्टघटीसमेतम् ।**
**भयातसंज्ञं च निजर्क्षमानयुक्तं भभोगो भवतीष्टकेऽल्पे ॥२१॥**

**नक्षत्रमानादधिकेष्टमानेऽन्तरं तयोरेव भयातसंज्ञम् ।**
**नक्षत्रमानं त्वथ षष्टिशुद्धमैष्यर्क्षमानेन युतं भभोगः ॥२२॥**

जन्म-दिन में जो पञ्चाङ्गस्थ नक्षत्र है उसका मान यदि इष्ट घटी से अधिक है (अर्थातः नक्षत्रमान से ईष्टघटी कम है) तो वही जन्म नक्षत्र, उसके अव्यवहित पूर्व नक्षत्र गत नक्षत्र हुआ, उसका कुछ मान जन्मके पूर्व दिन पञ्चाङ्गस्थ जो हो उसको ६० में घटा दे शेष को जन्मदिन के इष्टकाल में जोड़ दे तो भयात होगा। और जन्म दिन का जो नक्षत्रमान है उसमें शेष जोड़ दे तो भभोग हो जायगा।

## उदाहरण—

यथा माघ शुक्ल ६ मंगल को १५। २५ इष्ट काल पर किसी का जन्म है, उस दिन रोहिणी का मान २८। ४६ होने के कारण यही जन्मर्क्ष एवं उसके पूर्व कृत्तिका गतर्क्ष हुआ। गत सोमवार को कृत्तिका का मान २७। २२ है। अतः—

२७। २२ को
६०। ०० में घटाने पर
३२। ३८ शेष रहा, इसमें
१५। २५ इष्टकाल जोड़ने पर
४८। ३ यही भयात हुआ।
फिर उसी शेष ३२। ३८ में
२८। ४६ जन्मर्क्ष (रोहिणी) का मान
जोड़ा तो ६१। २७ हुआ, यही भभोग है। इसी तरह अन्यान्य उदाहरणों में भी करना चाहिये॥ २२॥

यदि नक्षत्रमान से इष्टकाल अधिक हो तो इष्ट और नक्षत्रमान इन दोनों का अन्तर ही भयात होता है। और नक्षत्रमान को ६० में घटाने पर जो बचे उसमें अग्रिम दिन का नक्षत्रमान जोड़ दे तो भभोग हो जायगा।

## उदाहरण—

पूर्वोक्त उदाहरण के अनुसार मंगल की रात्रि में ४० । २२ इष्ट पर किसी का जन्म है (अग्रिम बुध को मृगशिरा का मान ३१।३२ है) अतः रोहिणी का मान २८।४९ और इष्टकाल ४० । २२ का अन्तर ४० । २२–२८ । ४९ = ११ । ३३ भयात हुआ। रोहिणी का मान २८ । ४९ को ६० में घटा कर ३१ । ११ अग्रिम दिन का मृगशिरा का मान ३१ । ३२ जोड़ दिया तो ६२ । ४३ यही भभोग हुआ (इस उदाहरण में जन्मनक्षत्र मृगशिरा ही सिद्ध हुआ) ॥ २२ ॥

**त्र्यहस्पृगादौ स्वधियैव शोध्यं यतः स्फुटं तत्परिभाषयैव ।**
**आद्यन्तकालावगमात्सुबोधं भयातभोगानयनं सदैव ॥ २३ ॥**

उन दो के अतिरिक्त कुछ और भी उदाहरण होंगे जैसे त्र्यहस्पृक् नक्षत्र अर्थात् कभी कभी किसी नक्षत्र को तीन दिन से सम्बन्ध पड़ जाता है, जन्म-दिन के पूर्व रात्र्यन्त में, जन्मदिन में तथा जन्म के अग्रिम दिन के सूर्योदय के बाद भी (यह परिस्थिति चन्द्रमा की गति अल्प होने पर नक्षत्र का मान अधिक होने से होती है)। एसे ही चन्द्र-गति अधिक होने पर नक्षत्र का मान कम होने से कभी कभी एक ही दिन में तीन नक्षत्र का भी सम्बन्ध पड़ जाता है, अर्थात् सूर्योदय-काल में प्रथम नक्षत्र, तब से रात्र्यन्त के कुछ पहले ही तक द्वितीय नक्षत्र फिर तब से अग्रिम सूर्योदय-काल में तृतीय नक्षत्र। इन स्थितियों में ज्यौतिषी को चाहिये कि भयात भभोग की जो तात्त्विक परिभाषा (श्लो० २० में) कही गई है उसके आधार पर अपनी बुद्धि से काम ले (खास कर जन्म-नक्षत्र का आरम्भ कब हुआ है, जन्मकाल तक कितना बीता है, तथा आरम्भ से अन्त तक पूरा घट्यादि मान कितना है इसी से भयात भभोग स्वयं बना ले) तथापि एक उदाहरण देते हैं।

यथा—पौषकृष्ण द्वितीया शनिवार को २५ । ४२ इष्ट पर किसी का जन्म है। उस दिन पुनर्वसु ६०।०, अग्रिम रविवार को भी पुनर्वसु ३ । ३६ तक है। शनिवार के पूर्व दिन शुक्र को आर्द्रा का मान ५८ । १० है (उसके बाद शुक्र के रात्र्यन्त में भी पुनर्वसु इसीसे सिद्ध होता है) अतः अपनी बुद्धि से ६०। ० में आर्द्रा

का मान ५८ । १० घटा दिया तो पुनर्वसु का शुक्र-रात्र्यन्त में ६० । ०—५८।१० = १ । ५० रहा। इसमें सूर्योदय से जन्मकाल तक का मान इष्टघटी २५ । ४२ जोड़ा तो २७ । ३२ हुआ यही भयात आया। भभोग के लिये तीनों हिस्से (शुक्र रात्र्यन्त का १ । ५० शनैश्चर का पूरा ६० । ० तथा रविवार का ३ । ३६) को एक साथ जोड़ दिया। यथा—

१ । ५०
६० । ००
३ । ३६

६५ । २६ यही भभोग हुआ ॥ २३ ॥

अयनांश जानने का प्रकार—

शको भूनेत्रवेदोनस्त्रिनिघ्नो द्विशतैर्हृतः ।
फलं वर्षादिकालीनाः प्रभवन्त्ययनांशकाः ॥ २४ ॥

द्वाभ्यां हृतान्नन्दहतार्कराशेः फलेन युक्ता विकलात्मकेन ।
वर्षादिकालीनचलायनांशा निजेष्टमासादिगता भवेयुः ॥ २५ ॥

रवेर्भागास्त्रिगुणिता नखाप्तविकलायुताः ।
मासादिजायनांशास्ते जायन्ते स्वदिनादिजाः ॥ २६ ॥

जन्मशका में ४२१ घटा कर शेष को ३ से गुणा कर २०० से भाग दे तब जो लब्धि आवे वह जन्मशका के आरंभ में अयनांश होता है।

जन्म-कालिक सूर्य की राशिसंख्या जो हो उसको ९ से गुणा कर २ से भाग देने पर लब्धि विकलात्मक होगी। उसको वर्षादिकालिक अयनांश में यथास्थान जोड़ने से वर्तमान सौरमास के आरम्भ-कालिक अयनांश हो जायगा।

फिर जन्म-कालिक सूर्य की अंशसंख्या जो हो उसको ३ से गुणा कर २० से भाग देना, उसमें जो लब्धि आवे वह मासादिकालीन अयनांश में जोड़ देने से जन्मदिन का अयनांश (अभिमत) आ जायगा।

## उदाहरण—

यथा शाके १८५६ श्रावणशुक्ल अष्टमी शनिवार में अयनांश जानना है, उस दिन का स्पष्ट सूर्य राश्यादि ४ । १ । २० है। जन्मशका में ४२१ घटाने पर १८५६–४२१ = १४४५ शेष बचा, इसको ३ से गुणा दिया ४३३५ तब २०० से भाग देने के लिये—

२००)४३३५(२१ = अंश
४२००
१३५
× ६०
२००)८१००(४० = कला
८०००
१००
× ६०
२००)६०००(३० = विकला
६०००
०

लब्धि २१ । ४० ३० आई, यही १८५६ शाका के आरम्भ दिन का अयनांश हुआ।

स्पष्टसूर्य की राशिसंख्या १ है जिसको ९ से गुणा कर दो से भाग देने पर लब्धि विकलात्मक ४ । ३० वर्षादिकालीन अयनांश २१ । ४० । ३० में जोड़ दिया तो २१ । ४४ । ३० यह जन्मसौरमास के आरम्भ का अयनांश हुआ।

फिर स्पष्टसूर्य का अंश २० को ३ से गुणा और २० से भाग दिया तो लब्धि विकला ३ आई। इसको मासादिकालीन अयनांश २१ । ४४ । ३० में जोड़ देने पर २१ । ४४ । ३३ यही जन्मकालिक अयनांश हुआ ॥ २४ – २६ ॥

पञ्चाङ्गस्थ ग्रहों का चालन—

**पंक्तिः स्वेष्टाद्धवेदग्रे पंक्तयामिष्टं विशोधयेत् ।**
**तच्चालनमृणं ज्ञेयं घनं ज्ञेयं तदन्यथा ॥ २७ ॥**

यदि जन्मदिन के आगे पंक्ति हो तो पंक्ति के दिनादि में जन्म का दिनादि घटाने पर शेष गत दिवसादि रहेगा (इसको ऋण चालन कहते हैं) यदि पंक्ति के आगे जन्मदिन हो तो जन्म के दिनादि में पंक्ति का दिनादि घटाया जाय तो शेष ऐष्य दिवसादि रहेगा (इसका नाम धन चालन है)।

विशेष—पञ्चाङ्गों में साप्ताहिक ग्रह बने रहते हैं, किसी में उदयकालिक, किसी में मिश्रमानकालिक। इसीको पंक्ति कहते हैं। जिस दिन जिस समय जन्म हुआ हो उसके आगे या पीछे जो पंक्ति साढ़े तीन दिन के भीतर की हो वही पंक्ति लेनी चाहिये (साढ़े तीन से अधिक दूरी वाली पंक्ति लेने से ग्रहानयन म स्थूलता होती है, इसके लिये रव्यादिक दिनों की संख्या १, १, ३....७ तक क्रम से समझना चाहिये।) ऋणचालन में गणितागत फल पंक्तिस्थ ग्रहों में घटाने से एवं धनचालन में जोड़ने से जन्म समय के ग्रह होंगे (यह क्रिया अत्यधिक गति होने के कारण चन्द्रमा के स्पष्टीकरण के लिये नहीं है, उसके लिये स्वतन्त्र प्रकार आगे दिया गया है)।

## उदाहरण—

यथा अष्टमी शनिवार को इष्टघटी १६ । ५५ पर जन्म है। अव्यवहित पूर्वदिन शुक्र के मिश्रमान ( ४६ । ५१ ) कालिक ( पंक्तिस्थ ) ग्रह पञ्चाङ्ग में बने हैं।

इससे सिद्ध हुआ कि पंक्ति के आगे दिन इष्ट है, अतः इस अवसर पर धनचालन और ऐष्य दिवसादि होगा। पंक्तिवारादि = ६।४६।५१ इष्टवारादि = ७।१६।५५ है। यहाँ इष्ट में पंक्ति घटाने पर सीधे ०।२६।४ शेष बचा, यही ऐष्य दिवसादि हुआ (दिन के स्थान में शून्य रहने के कारण घट्यादि ही जानना) ॥ २७ ॥

ग्रहस्पष्टीकरण—

**गतिर्गुण्या गतैष्येण दिनाद्येन विभाजिता ।**
**षष्ट्या लब्धांशहीनाढ्यः पंक्तिखेटः स्फुटो भवेत् ॥ २८ ॥**

जिस ग्रह का स्पष्टीकरण करना हो उसकी गति (पंक्ति में लिखी रहती है) को गत या ऐष्य दिवसादि से गुणा करें (गोमूत्रिका क्रम से) तब ६० से गुणनफल में भाग देने से लब्धि अंशादिक गत-ऐष्य के क्रम से ऋण-धन चालनफल होगा, इसको पंक्तिस्थ ग्रह के राश्यादि में ऋण-धन कर देन से जन्मकालिक स्पष्ट ग्रह बन जायगा। जहाँ घट्यादि हो वहाँ पर ६० से भाग देने से कलादिक ही लब्धि माननी चाहिये।

उदाहरणार्थ—उसी इष्ट पर स्पष्ट सूर्य बनाना है जहाँ कि ऐष्य घट्यादि २९।४, पंक्तिस्थ सूर्यराश्यादि ४।०।४९।१९ एवं सूर्य की गति ५७।३६ है। अब गति को ऐष्य घट्यादि से गुणने के लिये गोमूत्रिका-क्रम से न्यास—

२७।४ × ५७ = १६५३।२२८
२७।४ × ३६ = १०४४।१४४
गुणनफल = १६५३। १२७२।१४४
= १६७४।१४।२४

इसमें ६० का भाग देने पर कलादि लब्धि २७।५४ मिली, इसको पंक्तिस्थ सूर्य ४।०।४९।१९ में जोड़ देने से जन्मकालीन स्पष्ट सूर्य ४।१।१७।१३ हुआ ॥ २८ ॥

स्पष्ट चन्द्रमा का आनयन—

**भयातं भभोगोद्धृतं यातनक्षत्रयुक्तं चतुर्घ्नं नवाप्तं गृहादिः ।**
**शशी तद्गतिर्भोगभक्ताऽयुतघ्नाष्टभागद्विसंख्या कलाद्या तथैवम् ॥ २९ ॥**

पलात्मक भयात को पलात्मक भभोग से भाग दे, लब्धि में, गतनक्षत्र की संख्या जोड़ कर चार से गुण दे बाद में ९ से भाग देने पर लब्धि राश्यादि स्पष्ट चन्द्रमा होगा। २८८ अङ्क को अयुत १०००० से गुण कर पलात्मक भभोग का भाग देने से चन्द्रमा की स्पष्टगति कलात्मक आ जाती है।

## उदाहरण—

किसी का अनुराधा नक्षत्र में जन्म है जिसका भयात ७।४१ (पलात्मक ४६१) और भभोग ५८।७ (पलात्मक ३४८७) है तो चन्द्रानयन करते हैं—पहले भयात ४६१ में भभोग ३४८७ से भाग देने के लिये न्यास—

```
३४८७)४६१(०
      ०००
      ४६१ इसको पहले ३० से गुणा
     ×३०
३४८७)१३८३०(३
     १०४६१
      ३३६९ अब ६० से गुणा
      ×६०
३४८७)२०२१४०(५७
     १७४३५
     २७६९०
     २४४०९
      ३२८१
      ×६०
३४८७)२०२८६०(५८
     १७४३५
     २८५१०
     २७८९६
       ६१४ (अन्तिम शेष त्याज्य)
```

इस प्रकार लब्धि ०।३।५७।५८ आई, इसमें गतनक्षत्र विशाखा की संख्या १६ जोड़ दिया तो १६।३।५७।५८ हुआ, चार से गुण दिया तो गुणनफल ६४।१२।२२८।२३२ षष्टिशुद्ध करने पर ६४।१५।५१।५२ हुआ, इसमें ९ का भाग देने के लिये न्यास—

९)६४।१५।१५।५२(७
६३
——
१
×३०
——
३०
१५
——
९)४५(५
४५
——
००
९)५१(५
४५
——
६
×६०
——
३६०
५२
——
९)४१२(४५
३६
——
५१
४५
——
६ (त्याज्य)

लब्धि राश्यादि ७।५।५।४५ मिली, यही स्पष्ट चन्द्र हुआ। अब गति लाने के लिये २८८ को अयुत से गुणने पर २८८०००० हुआ, इसमें पलात्मक भभोग ३४८७ से भाग देने के लिये न्यास—

```
३४८७)२८८००००( ८२५ = कला
     २७८९६
     ───────
      ९०४०
      ६९७४
      ───────
      २०७४०
      १७४३५
      ───────
       ३३०५
        × ६०
      ───────
३४८७)१९८३००(५६ = विकला
      १७४३५
      ───────
      २३९५०
      २०९२२
      ───────
       ३०२८ (त्याज्य)
```

इस तरह चन्द्रमा की स्पष्टगति कलाविक ८२५।५६ आई ॥ २९ ॥

लङ्का के राश्युदयमान—

**अष्टाद्रिदस्रास्त्रिशतं कुहीनं त्रिबाहुरामाः क्रमतस्तथोत्क्रमात् ।**
**संस्थापिता मेषमुखादिभानां लङ्कोदया द्वादश ते पलात्मकाः ॥३०॥**

२७८, २९९ एवं ३२३ इन अङ्कों को क्रम से, उत्क्रम से, फिर क्रम से, उत्क्रम से स्थापित करने से लङ्का में मेषादि द्वादश राशियों के पलात्मक उदयमान होते हैं ॥ ३० ॥

लङ्कोदयचक्र—

| राशि | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या |
|---|---|---|---|---|---|---|
| उदयपल | २७८ | २९९ | ३२३ | ३२३ | २९९ | २७८ |
| राशि | तुला | वृश्चिक | धन् | मकर | कुम्भ | मीन |
| घट्यादि | ४।३८ | ४।५९ | ५।२३ | ५।२३ | ४।५९ | ४।३८ |

पलभा की परिभाषा—

सायनार्के तुलामेषादिगे तु विषुवं दिनम् ।
मध्याह्ने तत्र शङ्कोर्या छाया सा पलभा स्मृता ॥ ३१ ॥

सायन स्पष्टसूर्य जब मेषादि या तुलादि पर आवे वह विषुव दिन कहलाता है (उसी दिन, दिन-रात्रि दोनों तुल्य होते हैं) उसी दिन ठीक मध्याह्न में द्वादशाङ्गुलशङ्कु की जो छाया (अंगुलात्मक) हो उसीका नाम पलभा (विषुवती) है। यह अक्षांश के भेद से तत्तद्देश की भिन्न भिन्न होती है ॥ ३१ ॥

चरखण्ड का आनयन—

त्रिष्ठा सा दशभिर्नागैर्दशभिश्च हता पृथक् ।
त्रिभिर्भक्तान्तिमा तानि स्वदेशीयचराणि हि ॥ ३२ ॥

जिस देश की पलभा को तीन जगह रख कर क्रमसे १०। ८।१० से गुण दें (अन्तिम खण्ड को तीन से भाग भी दे) तब जो गुणनफल हो वे ही उस देश के चरखण्ड होंगे।

## उदाहरण—

यथा काशी की पलभा ५ । ४५ (५ अंगुल, ४५ व्यंगुल) इस को तीन जगह रख कर गुणकांकों से गुणने पर

( ५ । ४५ ) × १० = ५० । ४५० = ५७ । ३०

( ५ । ४५ ) × ८ = ४० । ३६० = ४६ । ०

( ५ । ४५ ) × १० = ५० । ४५० = ५७ । ३० इसको ३ से भाग देने पर १९ । १०,

अतः पलात्मक चरखण्ड ५७ । ३०, ४६, १९ । १० हुए इन में प्रथम, तृतीय खण्ड में द्वितीय अवयव विपलात्मक हैं जो कि स्वल्पान्तर से लंकोदय में केवल पलात्मक उदयमान रहने के कारण छोड़ देने पर केवल पलात्मक चरखण्ड ५७,४६,१९ आये। सूक्ष्मता के लिये विपल का भी ग्रहण करना उचित है ॥ ३२ ॥

चरखण्ड पर से स्वदेशीय राश्युदयमान जानने का प्रकार—

**क्रमोत्क्रमस्थैस्तैर्हीनयुक्ता लङ्कोदयाः क्रमात् ।**
**उत्क्रमात् स्युः स्वदेशीयराशीनामुदया ध्रुवम् ॥ ३३ ॥**

जिस प्रकार २७८, २९९, ३२३ इन अंकोंको क्रम से उत्क्रम से रख कर लङ्कोदय विदित कराया गया है, उसी प्रकार जिस देश का उदयमान जानना हो, वहाँ के चरखण्डों को भी उसी प्रकार क्रम उत्क्रम से रक्खें, जहाँ क्रमसे हैं वहाँ चरखण्ड क्रम से घटावें, जहाँ उत्क्रम से हैं वहाँ चरखण्ड को जोड़ दें तो उस देश का राश्युदयमान आ जायगा ।

## उदाहरण—

यथा काशी के चरखंड ५७, ४६, १९ हैं, इनको क्रमस्थ लङ्कोदय २७८, २९९, ३२३ में क्रम से घटाये तो मेष, वृष, मिथुन के उदयमान (काशी) के हुए २७८–५७ = २२१ (मेष), २९९–४६ = २५३ (वृष), ३२३–१९ = ३०४ (मिथुन) । तथा उत्क्रमस्थ लंकोदय ३२३, २९९, २७८ में उत्क्रमस्थ चरखण्ड १९, ४६, ५७ जोड़े तो ३२३ + १९ = ३४२ (कर्क), २९९ + ४६ = ३४५,

(सिंह) २७८+५७=३३५ (कन्या)। इसी तरह क्रम से घटाने से उत्क्रम में जोड़ने से तुलादि छः राशियों के भी उदयमान होंगे ॥ ३३ ॥

अभ्यासार्थ काशी के राश्युदयमान-बोधक पद्य—

भूदस्रदस्रास्त्रिशरद्वितुल्या वेदाभ्ररामा द्विसमुद्ररामाः ।
पञ्चाब्धिरामाः शररामरामाः क्रमोत्क्रमाद्राश्युदयानि काश्याम् ॥३४॥

काशी के उदयमान–चक्र—

| राशि | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या |
|---|---|---|---|---|---|---|
| उदयपल | २२१ | २५३ | ३०४ | ३४२ | ३४५ | ३३५ |
| राशि | मीन | कुम्भ | मकर | धनु | वृश्चिक | तुला |
| घट्यादि | ३।४१ | ४।१३ | ५।४२ | ५।४२ | ५।४५ | ५।३५ |

इसी प्रकार मिथिला की पलभा ६ (अंगुल) को १०, ८, १० से गुणने पर चरखण्ड ६०,४८, २० हुये, इनको पूर्व-कथनानुसार लंकोदय में वियोग-योग करने पर मिथिला के उदयमान निम्नपद्यस्थ सिद्ध होते हैं।

अष्टेन्दुपक्षाः शशिबाणपक्षा गुणाभ्ररामा गुणवेदरामाः ।
शैलाब्धिरामा वसुरामरामाः क्रमोत्क्रमान्मेषतुलादिमानम् ॥३५॥

| राशि | उदयपल | घट्यादि | राशि |
|---|---|---|---|
| मेष | २१८ | ३।३८ | मीन |
| वृष | २५१ | ४।११ | कुम्भ |
| मिथुन | ३०३ | ५।३ | मकर |
| कर्क | ३४३ | ५।४३ | धनु |
| सिंह | ३४७ | ५।४७ | वृश्चिक |
| कन्या | ३३८ | ५।३८ | तुला |

# अक्षांश-सारिणी

| नगर नाम | अक्षांश | | नगर नाम | अक्षांश | | नगर नाम | अक्षांश | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | अंश | कला | | अंश | कला | | अंश | कला |
| काशी | २५ | १८ | पूना | १६ | ० | विजैनगर | १८ | ७ |
| कानपुर | २६ | ३० | पेशावर | ३४ | २ | भागलपुर | २५ | १५ |
| कलकत्ता | २२ | ३५ | पटना | ३५ | ३७ | भरतपुर | २७ | १३ |
| करांची | २४ | ५१ | पालामऊ | २३ | ५२ | भूपाल | २३ | १६ |
| काश्मीर | ३४ | ६ | पूर्नियाँ | २५ | ३६ | मथुरा | २७ | ३२ |
| कोचीन | ६ | ५८ | पुरुलिया | ३३ | २० | मिर्जापुर | २५ | १० |
| कटक | २० | २८ | पुरी | १६ | ४८ | मेरठ | २६ | १ |
| खैरागढ़ | २१ | २६ | पेरिस | ४८ | ५० | मैनपुरी | २७ | १४ |
| खेरी | २७ | ५४ | फतेहपुर | २६ | ० | मुजफ्फरपुर | २६ | ७ |
| गढ़वाल | ३० | ० | फर्रुखाबाद | २७ | २४ | मुजफ्फरनगर | २६ | २८ |
| ग्वालियर | २६ | १४ | बदाऊँ | २८ | १२ | मयूरगंज | २१ | ५५ |
| गाजीपुर | २५ | ३५ | बरेली | २८ | २२ | मानभूम | २३ | २४ |
| गोंडा | २८ | ५ | बलिया | २५ | ४४ | मुंगेर | २५ | २३ |
| गोरखपुर | २६ | ५० | बस्ती | २६ | ४८ | मोतिहारी | २६ | ४० |
| चित्रकूट | २५ | १२ | बहराइच | २७ | ३४ | मास्को | ५५ | ४५ |
| जालौन | २६ | ८ | बान्दा | २५ | २८ | मोरादाबाद | २८ | ५० |
| जौनपुर | २५ | ४२ | बाराबंकी | २६ | ५६ | मद्रास | १३ | ४ |
| जम्बू | ३२ | ४४ | बिजनौर | २६ | २३ | मन्सूरी | ३० | २७ |
| जबलपुर | २३ | १४ | वैद्यनाथ | ३४ | ३० | मालदह | २५ | ३ |
| जयपुर | २६ | ५५ | बर्लिन | ५२ | ३२ | रामपुरराज्य | २८ | ४८ |
| जोधपुर | २६ | १८ | बड़ोदा | २२ | ० | रायबरेली | २६ | १४ |
| झाँसी | २५ | ३० | बम्बई | १८ | ५५ | रांची | २३ | २३ |
| देहरादून | ३० | १६ | बीकानेर | २८ | १ | रंगून | १६ | ४५ |
| दरभंगा | २६ | १० | बुन्दी | २४ | ४५ | रायपुर | २१ | १५ |
| देहली | २८ | ३८ | बुलन्दशहर | २८ | २४ | रीवाँ | २४ | ३१ |
| नैनीताल | २६ | २३ | बामड़ा | २१ | ४० | लखनऊ | २६ | ५५ |
| प्रतापगढ़ | २५ | ३४ | बेतिया | २६ | ४८ | लण्डन | ५१ | ३० |
| पीलीभीत | २८ | ४० | विहार | २५ | ११ | लाहोर | ३१ | ३४ |
| पटियाला | ३० | २० | बिलासपुर | २२ | २ | ससराम | २४ | ५७ |

| नगर नाम | अक्षांश | | नगर नाम | अक्षांश | | नगर नाम | अक्षांश | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | अंश | कला | | अंश | कला | | अंश | कला |
| सिंहभूम | २२ | २४ | अंबिकापुर | २३ | १० | कुमिल्ला | २३ | १२ |
| सोनपुर | २५ | ४२ | अमृतसर | ३१ | ३७ | कुदरा | २५ | ५ |
| सागर | २३ | ५० | अलवर | २७ | ३४ | कर्नाटक | १२ | ० |
| सिमला | ३१ | ६ | अहमदाबाद | २३ | १ | किशनगढ़ | २३ | १५ |
| सिन्ध | २४ | ५१ | उज्जैन | २३ | १० | कनाल | २९ | ४१ |
| सहारनपुर | २९ | ५८ | इन्दौर | २२ | ४४ | कोल्हापुर | १६ | ४५ |
| सीतापुर | २७ | ३२ | उदयपुर | २४ | ३६ | गया | २४ | ४५ |
| सुलतानपुर | २६ | १६ | आजमगढ़ | २६ | ० | गोदावरी | १६ | ३० |
| शाहजहाँपुर | २७ | ५४ | इटावा | २६ | ४७ | गोलकुण्डा | १७ | ४३ |
| शाहाबाद | २५ | १० | इलाहाबाद | २५ | २८ | चित्तौर | २४ | ५० |
| संभलपुर | २१ | २८ | उन्नाव | २६ | ४८ | चुनारगढ़ | २५ | १० |
| सिरोज | २४ | ६ | एटा | २७ | ३५ | चिनाव | ३१ | ० |
| सिहोरा | २३ | १२ | आबू | २४ | २५ | जलालपुर | ३२ | ४० |
| सूरत | २१ | १२ | उटकमण्ड | ११ | १५ | नाभा | ३० | २३ |
| सोलापुर | १७ | ४० | अमेठी | २६ | ७ | नागौर | २७ | १५ |
| सतारा | १७ | ५२ | अमांवां | २५ | ९ | नेपाल | २७ | ४२ |
| सपाट | ३० | ५८ | आसाम | २६ | ३० | नागपुर | २१ | ५० |
| सीतापुर | २७ | ३० | अटक | ३३ | ५३ | नासिक | १९ | ५८ |
| शिमला | ३१ | ६ | अहमदनगर | १९ | ६ | नीमच | २४ | २७ |
| शिकारपुर | २७ | ५७ | कच्छ | २२ | ५० | नागपुर | २० | ० |
| अलीगञ्ज | २६ | १२ | कपुरथला | ३१ | २३ | प्रतापगढ़ | २५ | २७ |
| आरा | २५ | ३० | काल्पी | २६ | ८ | (अवध) | | |
| अयोध्या | २६ | ४८ | कांकरौली | २५ | ० | जालन्धर | ३१ | १८ |
| अलमोड़ा | २९ | ३७ | काञ्ची | ९ | २ | जिन्द | २९ | १९ |
| अलीगढ़ | २७ | ५५ | कुरुक्षेत्र | ३० | ० | जामनगर | २२ | २७ |
| आगरा | २७ | १२ | कोटा | २५ | २५ | जूनागढ़ | २१ | ३० |
| अनूपशहर | २८ | २१ | कोलम्ब्रो | ६ | ५६ | जौनपुर | २५ | ४२ |
| अजमेर | २६ | २७ | कोल्हापुर | १६ | ४५ | नाथद्वार | २४ | ५२ |
| अमरावती | २० | ५६ | काबुल | ३४ | ३० | नारनोल | २८ | ५ |
| | | | | | | नर्मदा | २१ | ५० |

किसी देश के अक्षांश पर से पलभा जानने के लिये—

## पलभा-सारिणी

| | | |
|---|---|---|
| अक्षांश | | १ २ ३ ४ ५ ६ ७ ८ ९ १० ११ १२ १३ १४ १५ १६ १७ |
| पलभा | अं. | ० ० ० ० १ १ १ १ १ २ २ २ २ २ ३ ३ ३ |
| | व्यं. | १२२५३७५० ३१५२८४१५४ ६१९३३४६५९१२२६४० |
| | प्र. | ३४ ९४४२१ ०४०२३१० ०५४५५ ०१२२८५४२४ ५ |

| | | |
|---|---|---|
| अक्षांश | | १८ १९ २० २१ २२ २३ २४ २५ २६ २७ २८ २९ ३० ३१ ३२ ३३ ३४ |
| पलभा | अं. | ३ ४ ४ ४ ४ ५ ५ ५ ५ ६ ६ ६ ६ ७ ७ ७ ८ |
| | व्यं. | ५३ ७२२३६५० ५२०३५५१ ६२२३९५५१२२९४७ ५ |
| | प्र. | ५६५५ १२२५३३८३१४२ ७५२४८ ४४११८५३३१३८ |

| | | |
|---|---|---|
| अक्षांश | | ३५ ३६ ३७ ३८ ३९ ४० ४१ ४२ ४३ ४४ ४५ ४६ ४७ ४८ ४९ ५० ५१ |
| पलभा | अं. | ८ ८ ९ ९ ९ १० १० १० ११ ११ ११ १२ १२ १२ १३ १३ १४ १४ |
| | व्यं. | २४४३ २२२४३ ४२५२८११३५ ०२५५२१९४८१८४९ |
| | प्र. | ७ ५३५३० १ ९५०१८२४२४ ०३७ ४३७१८ ३ ८ |

सारिणी से पलभा का आनयन—

आद्यं पूर्णांशसम्भूतं फलमत्राङ्गुलादिकम् ।
कलादिकं च यच्छेषं गतैष्यान्तरसंगुणम् ॥ ३६ ॥
षष्ट्या भक्तं व्यंगुलादि द्वितीयं फलमुच्यते ।
तयोर्योगसमा वेद्या तद्देशे पलभा स्फुटा ॥ ३७ ॥

अक्षांश के प्रत्येक अंश की पलभा (अंगुलादि) तत्तत्कोष्ठ के नीचे दिये हुए प्रथम फल समझे तथा अंशातिरिक्त कलादि जो शेष रहे उसको गत-ऐष्य के अन्तर से गुणा करे, उसमें ६० से भाग देने पर लब्धि व्यंगुलात्मक द्वितीय फल होगा। इन दोनों फल का योग करे तो वही उस अक्षांश वाले देश की स्फुट पलभा होगी।

## उदाहरण—

दरभंगा का अक्षांश २६ । १० है, तो सारिणी में २६ अंश के कोष्ठ का फल ५ । ५१ । ७ (प्रथम) शेष १० कला को गतैष्यान्तर ६ । ६ । ५२–५ । ५१ । ७ = १५ । ४५ से गुणने पर १५० । ४५० = १५७ । ३० आया, इसमें ६० का भाग देने पर लब्धि २ । ३७ (व्यंगुलात्मक) मिली (द्वितीय फल), दोनों का यथास्थान योग किया तो ५ । ५१ । ७ + ०।२ ।३७ = ५।५३ । ४४ पलभा आई ॥३६–३७॥

विना सारिणी के अक्षांश पर से पलभा का आनयन—

**अक्षांशवर्गषष्ट्यंशहीनैः खार्कैर्विभाजितः ।**
**जिनघ्नाक्षांश एव स्यात् पलभा लघुजीवया ॥ ३८ ॥**

अर्थ—अक्षांश के वर्ग को ६० से भाग देकर लब्धि को १२० में घटा देने पर जो शेष रहे उससे २४ गुणित अक्षांश में भाग दे, जो लब्धि आवे वही पलभा होगी (यह लघुज्याप्रकार से सिद्ध होता है इसलिये व्यङ्गुल में नाम मात्र का कुछ अन्तर पड़ेगा) ।

## उदाहरण—

यथा अक्षांश २५ । ३० वाले देश की पलभा लाना है तो उसका वर्ग (२५ । ३०) × (२५ । ३०) = ६२५ । ७५०

७५० । ९००

६२५ । १५०० । ९०० = ६५० । १५ हुआ

इसको ६० से भाग दिया तो लब्धि १० । ५० । १५ इसको १२० में हीन करने पर १२०–१० । ५० । १५ = १०९ । ९ । ४५ यह भाजक हुआ। अक्षांश २५ । ३० को २४ से गुणा ६०० । ७२० = ६१२ यह भाज्य हुआ, यहाँ भाजक में तीन खण्ड हैं, अतः दोनों को एक जाति करने परभाजक = (१०९ × ६० + ९) ६० + ४५ = ६५४९ × ६० + ४५ = ३९२९८५, तथा भाज्य = ६१२ × ६० × ६० = २२०३२००, अब भाग देने के लिये न्यास—

३९२९८५ ) २२०३२०० ( ५ = अङ्गुल
१९६४९२५
२३८२७५
× ६०
३९२९८५ ) १४२९६५०० ( ४१ = व्यङ्गुल
१५७१९४०
५७७१००
३९२९८५
१८४११५
× ६०
३९२९८५ ) ११०४६९०० ( २८ = प्रतिव्यङ्गुल
७८५९७०
३१८७२००
३१४३८८०
४३३२० (त्याज्य)

इस तरह उक्त अक्षांश पर पलभा ५ । ४१ । २८ आई ॥ ३८ ॥

प्रथमलग्नानयन—

(भोग्यप्रकार से)

सायनार्कस्य भोग्यांशाः स्वोदयघ्ना विभाजिताः ।
त्रिंशता लब्धमर्कस्य भोग्यमिष्टपलात्यजेत् ॥ ३९ ॥
गम्यराश्युदयांश्चापि शोधयेद्यो न शुद्धयति ।
सोऽशुद्धसंज्ञकः शेषं त्रिंशान्निघ्नं विभाजयेत् ॥ ४० ॥
अशुद्धोदयमानेन लब्धं लग्नगतांशकाः ।
अशुद्धपूर्वमेषाद्यैः सहिता व्ययनांशकाः ॥ ४१ ॥

**लग्नं स्यात्प्रथमं भोग्यप्रकारगणितागतम् ।**
**एतदेव सषड्भं सत्सप्तमं लग्नमुच्यते ॥ ४२ ॥**

स्पष्ट सूर्य में अयनांश जोड़ने से सायनार्क कहलाता है, उसके राश्यादि में जो अंशादि हो वह भुक्त है (भुक्त प्रकार से लग्नायन में इसीसे काम लिया जाता है) उसको ३० अंश में घटा देने पर जो अंशादि शेष रहे वही भोग्यांश होता है। उसी भोग्यांश को सायनार्क जिस राशि में हो उस राशि के स्वदेशीय उदयमान से गुण दे और ३० से भाग दे तब जो लब्धि आवेगी वह सायन सूर्य का भोग्यपल होगा, उसको पलात्मक इष्ट में घटा दे, तब जो इष्ट का शेष रहे उसमें सायन-सूर्यनिष्ठ के अग्रिम राशियों के मान पूरे पूरे जहाँ तक घट सके घटा दे, तब जो अन्तिम शेष रहे वह लग्न का भुक्तपल रहेगा, और अन्ततः इष्टपल शेष में जिस राशि का पूरा उदयमान नहीं घट सके उसको अशुद्ध राशि समझे।

अब लग्न का भुक्तपलरूप जो अन्तिम शेष बचे उसको ३० से गुण दे और अशुद्ध राशि के उदयमान से भाग दे तब जो लब्धि आवेगी वह अंशादि होगी। उसमें अशुद्ध-संज्ञक से पूर्व राशि की जो संख्या (मेषादि से) हो वह राशिस्थान में रखे इस प्रकार सायन प्रथम लग्न बन जायगा, परन्तु आचार्यों ने निरयन लग्न से काम लिया है इसलिये उसमें अयनांश घटा देने पर प्रयोजनीय स्पष्ट प्रथम लग्न हो जायगा। इसमें ६ राशि जोड़ने से सप्तम लग्न हो जाता है।

## उदाहरण–

यथा स्पष्टसूर्य ४।१।२०।२४ अयनांश २१।३१।४८ इष्टघटी १६।५५=१०१५ (पलात्मक) पर मिथिला-देशीय प्रथम लग्न बनाना है तो सायनार्क ४।१।२०।२४+२१।३१।४८=४।२२।५२।१२ हुआ, इसके भुक्तांश २२।५२।१२ को ३० अंश में घटाने पर भोग्यांश ७।७।४८ रहा। सायनार्क सिंह पर है, अतः सिंह के उदयमान ३४७ (मिथिलोदयमान में देखें) से भोग्यांश ७।७।४८ को गुण दिया तो २४२९।२४२९।१६६५६ हुआ, षष्टिशुद्ध करने पर २४७४।२६।३६ हुआ, इसमें ३० का भाग देने के लिये न्यास—

३० ) २४७४ । २६ । ३६ ( ८२ । २८ =
२४०
७४
६०
१४
× ६०
८४०
२६

३० ) ८६६ ( २८
६०
२६६
२४०
२६ (त्याज्य)

लब्धि आई, इसको इष्टपल १०१५ में घटाया तो प्रथम शेष ९३२। ३२ रहा, इसमें सिंह के अग्रिम कन्या का उदयमान ३३८ घटाया तो द्वितीय शेष ५९४। ३२ रहा, इसमें तुला का मान ३३८ घटाया तो अन्तिम शेष २५६ । ३२ बचा, अब इसमें वृश्चिक का मान ३४७ नहीं घट सकता, इसलिये वृश्चिक अशुद्धसंज्ञक हुआ। अब अन्तिम शेष २५६। ३२ को ३० से गुणा किया। ७६८०। ९६० = ७६९६ और अशुद्ध (वृश्चिक) के उदयमान ३४७ से भाग देने के लिये न्यास—

३४७ ) ७६९६ ( २२
६९४
७५६
६९४
६२
× ६०
३४७ ) ३७२० ( १०
३४७०
२५०
× ६०
३४७ ) १५००० ( ४३
१३८८
११२०
१०४१
७९ (त्याज्य)

इस प्रकार भुक्तांश २२। १०। ४३ मिला। इसमें अशुद्ध से पूर्व तुला की संख्या ७ राशिस्थान में जोड़ा तो ७। २२। १०। ४३ हुआ, इसमें अयनांश २१। ३१ । ४८ घटाने पर स्पष्ट प्रथम लग्न ७। ०। ३८। ५६ आया, इसीमें ६ राशि जोड़ने से सप्तम लग्न १। ०। ३८। ५६ हुआ॥ ३९–४२॥

भुक्तप्रकार से लग्नज्ञान—

एवं भुक्तांशकैर्भुक्तपलमानीय शोधयेत् ।
इष्टनाडीपलेभ्योऽथ गतराश्युदयानपि ॥४३॥
विलोमं यो न शुद्धयेत्सोऽशुद्धराशिस्ततः परम् ।
शेषं त्रिंशद्गुणं भक्तमशुद्धेन लवादिकम् ॥४४॥
अशुद्धराशिसंख्यायां हीनं तद्व्ययनांशकम् ।
आद्यलग्नं भवेदेतत्सषड्भं सप्तमं भवेत् ॥४५॥

इसी तरह सायनार्क के भुक्तांश पर से भुक्तपल लाकर पलात्मक इष्ट में घटाकर रविनिष्ठ राशि के पूर्वराशियों (यथा मेष के बाद मीन, उसके बाद कुम्भ इत्यादि) से पूरे २ मान जहाँ तक घट सके,घटा दे, जिसका पूरा मान न घट सके उसे अशुद्धसंज्ञक राशि समझे, बाद अन्तिम शेष को ३० से गुणा कर अशुद्ध राशि के उदयमान से भाग देने पर जो लब्धि अंशादिक आवे वह लग्न का भोग्यांश होगा, उसको अशुद्ध राशि की संख्या में घटा दे तथा अयनांश भी हीन कर दे तो स्पष्ट प्रथमलग्न का राश्यादि आ जायगा। उसमें ६ राशि जोड़ने से सप्तम लग्न होगा।

## उदाहरण—

यथा मध्य रात्रि के बाद किसी का जन्म इष्ट ५४। ३० पर हुआ है, तत्कालीन स्पष्ट सूर्य ४। २। ४०। ५६ और अयनांश २१। ३१। ४८ है तो सुविधा के लिये उस इष्ट को ६० में घटाने से रात्रिशेषेष्टकाल ६०—५४। ३० = ५। ३० हुआ, इसी पर भुक्त प्रकार से लग्नानयन करते हैं। ऊपरके कथनानुसार सूर्य में अयनांश जोड़ने पर सायनार्क ४। २४। १२। ४४ हुआ, इसके निर्दिष्ट अंशादि ही २४। १२। ४४ भुक्तांश है जिसको रविनिष्ठ राशि सिंह के उदयमान ३४७ से गुणा ८३२८। ४१६४। १५२६८ = ८४०१। ३८। २८ तीस से भाग दिया तो रविभुक्तपल २८० आया, इसको इष्ट (५। ३०) पल ३३० में घटाया तो केवल ५० रहा, इसमें इसके पूर्व कर्क का उदयमान ३४३ नहीं घट सकता, अतः कर्क ही

अशुद्ध हुआ। अब उस ५० शेष को ३० से गुण दिया १५०० अशुद्ध कर्कोदय ३४३ से भाग दिया तो लब्धि अंशादि ४। २२। २३ आया, इसको अशुद्ध कर्क की संख्या ४ में घटाया ४–४। २२। २३ = ३। २५। ३७। ३७ अयनांश भी हीन किया तो ३। २५। ३७। ३७–२१। ३१। ४८ = ३। ४। ५। ४९ यही प्रथम लग्न-- हुआ। इसमें ६ राशि जोड़ने से सप्तम लग्न ९। ४। ५। ४९ आया॥ ४३–४५॥

विशेष—

चेदिष्टमाने नहि भुक्तभोग्यं शुद्ध्येत्तदेष्टं गुणितं खरामैः।
तत्स्वोदयाप्तांशविहीनयुक्तो रविर्भवेल्लग्नमिहाद्यसंज्ञम् ॥४६॥

यदि इष्टपल में भुक्तपल (भुक्तप्रकार), भोग्यपल (भोग्य प्रकार) नहीं घट सके तो ऐसी स्थिति में केवल इष्टपल को ३० से गुणा कर रविनिष्ठराशि के उदयमान से भाग दे तब जो लब्धि अंशादिक आवे वह सूर्य में घटा दे (भोग्यप्रकार में जोड़ दे) तो स्वयं प्रथमलग्न स्पष्ट हो जायगा।

उदाहरण—

इष्ट १। ५ = ६५ पल, स्पष्ट सूर्य ४। १। २। २० अयनांश २१। ३१। ४८ यहाँ पर भोग्यप्रकार से लग्नानयन के लिये 'सायनार्कस्य भोग्यांशाः' इसके अनुसार सायन सूर्य ४। २२। ५२। ८ के भोग्यांश ७। ७। ५२ को सिंह के उदयमान से गुणा २४२९। २४२९। १८२४४ = ५४७४। ३३। ४, तीस से भाग दिया तो भोग्यपल ८२ आया, यह इष्टपल ६५ में नहीं घट सकता, ऐसी स्थिति में इष्टपल ६५ को ३० से गुण दिया १९५० सिंह के उदयमान ३४७ से भाग दिया तो लब्धि अंशादि ५। ३७। १० आया इसको स्पष्टसूर्य ४। १। २। २० में जोड़ा ४। ६। ३९। ३०, अयनांश २१। ३१। ४८ घटा दिया तो प्रथम लग्न ३। १५। ७। ४२ यही हुआ। (ऐसी स्थिति में स्वल्पान्तर से अयनांश का परिग्रहण न भी किया जाय तो क्षति नहीं) ऐसे ही भुक्तप्रकार में भी जानना चाहिये॥ ४६॥

भोग्य एवं भुक्त प्रकार का उपयोग-काल—

दिनार्धात्पूर्वकाले तु तत्कालार्काद्दिवागतात्।
इष्टकालात्समानेयं लग्नं भोग्यप्रकारतः॥ ४७॥

ततः सूर्यास्तकालान्तर्वर्त्तिकाले द्युशेषतः ।
सषड्भार्कात्सुखेनैव ज्ञेयं भुक्तप्रकारतः ॥ ४८ ॥
ततो रात्र्यर्धपर्यन्तं सषड्भार्कान्निशागतात् ।
भोग्यप्रकारतश्चैवं रात्र्यर्धादधिकेष्टके ॥ ४९ ॥
रात्रिशेषेष्टकालेन तत्कालार्काच्च केवलात् ।
भुक्तप्रकारतो लग्नानयने लाघवं भवेत् ॥ ५० ॥

यदि मध्याह्न के भीतर जन्म हो तो तात्कालिक सूर्य और दिनगत इष्ट (सूर्योदय से जन्मकाल तक) से भोग्यप्रकार से, यदि मध्याह्न के बाद सूर्यास्त के भीतर हो तो तात्कालिक सूर्य में ६ राशि जोड़ कर सषडभार्क एवं दिनशेष इष्ठ (जन्मकल से भावी सूर्यास्त तक) के द्वारा भुक्तप्रकार से, यदि सूर्यास्त के बाद मध्यरात्रि के भीतर जन्मकाल हो तो रात्रिगत इष्ट (सूर्यास्त से जन्मकाल तक) एवं सषड्भ रवि से भोग्य प्रकार के द्वारा, इसी तरह यदि अर्धरात्रि के बाद अग्रिम सूर्योदय के भीतर जन्म हो तो रात्रिशेष इष्ट (जन्मकाल से अग्रिम सूर्योदय तक) तथा केवल तत्कालिक सूर्य से भुक्तप्रकार के द्वारा लग्नानयन में लाघव होता है। (दिनशेष इष्ट—जन्म कालेष्ट को दिनमान में घटाने से, रात्रिगतेष्ट—तत्कालिकेष्ट में दिनमान को घटाने से, तथा रात्रिशेषेष्ट—तत्कालिक इष्ट को ६० में घटाने से होता है) ॥ ४७–५० ॥

अपर विशेष—

सूर्योदये तु तत्कालरविरेवाद्यलग्नकम् ।
तथा सूर्यास्तकाले तु रविरेवास्तलग्नकम् ॥ ५१ ॥

यदि ठीक सूर्योदयकाल में लग्न बनाना हो तो केवल उस समय का स्पष्ट सूर्य बना ले वही प्रथम लग्न स्पष्ट हो जायगा। एवं यदि सूर्यास्तकालिक लग्न जानना हो तो तत्कालिक स्पष्टसूर्य बना ले वह सप्तम लग्न होगा, उसमें ६ राशि जोड़ने से सूर्यास्तकालिक ठीक स्पष्ट प्रथम लग्न हो जायगा ॥ ५१ ॥

दशम लग्न साधन के लिये इष्ट-स्वरूप नत का ज्ञान—

(दिन में)

दिने दिनार्धादधिकेऽष्टमानेऽन्तरं तयोरेत्र परं नतं स्यात् ।
अल्पे तु पूर्वं नतमाहुरार्याः खलग्नसंसाधन इष्टरूपम् ॥५२॥

दिन में नत जानने के लिये, यदि इष्टकाल दिनार्ध से अधिक हो तो दोनों (दिनार्ध और इष्टकाल) के अन्तर करने से पश्चिम नत होता है। यदि दिनार्ध से इष्टकाल कम हो तो दोनों का अन्तर करने से पूर्व नत होगा।

उदाहरण--

किसी का जन्मकालिक इष्ट १६।५५, और उस दिन दिनमान ३२।१२ अर्थात् दिनार्ध १६।६ है। यहाँ पर दिनार्ध से इष्ट अधिक है, अतः दोनों का अन्तर १६।५५-१६।६=०।४९ यही पश्चिम नत हुआ। यदि इष्टकाल ७।२० मान लिया जाय तो दिनार्ध से इष्ट को कम होने के कारण दोनों का अन्तर १६।६-७।२०=८।४६ यह पूर्व नत हुआ। (इसीको इष्ट मानकर दशम लग्न का आनयन किया जाता है)॥५२॥

नत का ज्ञान (रात्रि में)

रात्रौ निशार्धादधिकं यदीष्टं परं नतं तद्विवरेण तुल्यम् ।
पूर्वं नतं रात्रिदलाल्पकेष्टे बोध्यं सुधीभिः पृथगेवमत्र ॥ ५३ ॥

रात्रि में जन्म होने पर यदि रात्रिमान इष्ट रात्र्यर्ध से अधिक हो तो दोनों के अन्तर रूप पश्चिम नत, तथा रात्र्यर्ध से अल्प इष्ट हो तो उन्हीं दोनों का अन्तर पूर्व नत होता है, इस प्रकार दिन रात्रि का अलग २ नत का ज्ञान करना चाहिये।

उदाहरण--

यथा रात्रिमान २८।४२ दिनमान ३१।१८ सूर्योदय से जन्मकाल तक का इष्ट ४६।२५ है तो इस इष्ट में दिनमान घटाने पर रात्रिगत इष्ट १५।७ यह रात्र्यर्ध १४।२१ से अधिक है, अतः इन दोनों का अन्तर १५।७-१४।२१=०।४६ यह पश्चिम नत हुआ, ऐसे ही पूर्व नत का उदाहरण मान लेना चाहिये ॥ ५३ ॥

कब किस प्रकार से दशम लग्न का ज्ञान करना—

सदा पूर्वनते भुक्तप्रकारेण परे नते।
भोग्यप्रकारतो रात्रौ सषड्भार्कात् खलग्नकम् ॥ ५४ ॥

दिन या रात्रि में पूर्व नत आने पर भुक्त प्रकार से, पश्चिम नत आने पर भोग्य प्रकार से दशम लग्नानयन करना। यदि रात्रिका हो तो तात्कालिक सूर्य में ६ राशि जोड़कर सषड्भ रवि से उसका ज्ञान करना उचित है ॥ ५४ ॥

दशम लग्न जानने का प्रकार—

लङ्कोदयैर्भुक्तपलं विशोध्य पलीकृतात्पूर्वनतादथैवम्।
परान्नताद्भोग्यपलं पुरोक्त्याऽन्यत्कर्म तत्स्याद्दशमाख्यलग्नम् ॥५५॥

यदि पूर्वनत हो तो लङ्कोदय के द्वारा सूर्य के भुक्तपल को, पश्चिमनत हो तो भोग्य पल को इष्टपल में घटावे और क्रिया प्रथम लग्नानयन की तरह भुक्त-भोग्य-प्रकार के अनुसार करे तब दशम लग्न बन जायगा।

## उदाहरण—

यथा गत ५२ श्लोक के उदाहरण में पश्चिमनत ०।४९ आया इसीको इष्ट मानकर लङ्कोदय के द्वारा दशम लग्न का आनयन करना है। तत्कालिक सायन स्पष्ट सूर्य ४। २२। ४६, नतपल ४९ मात्र है तो 'सदा पूर्वनते भुक्तप्रकारेण' इसके कथनानुसार भोग्यप्रकार से करना उचित है, अतः सूर्यभुक्तांश २२। ४९ को ३० में घटा देने पर सूर्य का भोग्यांश ७।११ आया, इसको रविनिष्ठ राशि सिंह के लङ्कोदय २९९ से गुणा २०९३। ३२८९ = २१४७। ४९, तीस से भाग दिया तो लब्धि भोग्य पल ७१ आया। यह नतपल ४९ में नहीं घट सकता अतः 'चेदिष्टमाने नहि भुक्तभोग्यं' इस पद्य के अनुसार केवल नतपल (इष्टपल) ४९ को ३० से गुण दिया १४७० सिंहोदय २९९ से भाग दिया तो दशम लग्न का भुक्तांश ४। ५४। ५८ आया, यह सायन सूर्य ४। २०। ४९। ११ में जोड़ दिया और अयनांश घटा दिया तो दशम लग्न राश्यादि ४। ६। १२। ११ हुआ। इसमें ६ राशि जोड़ने पर चतुर्थ लग्न १०। ६। १२। ११ आया ॥ ५५ ॥

विशेष—

दिनार्धतुल्येष्टकाले खलग्नं रविरेव हि ।
निशादलेष्टकाले तु रविरेव चतुर्थकम् ॥५६॥

यदि ठीक मध्याह्नकाल में दशम लग्न जानना हो तो दिनार्ध तुल्य इष्ट से चालन देकर जो तात्कालिक सूर्य हो वही दशमलग्न तथा मध्यरात्रि में जानना हो तो मध्य-रात्रिकालिक सूर्य ही को चतुर्थ लग्न समझना चाहिये। चतुर्थ लग्न में ६ राशि जोड़ने से दशम लग्न हो जाता है ॥ ५६ ॥

सन्धि सहित द्वादशभावों का साधन—(मानसागरी)

लग्नं चतुर्थात्संशोध्य शेषं षड्भिर्विभाजितम् ।
राश्यादि योजयेल्लग्ने सन्धिः स्याल्लग्नवित्तयोः ॥५७॥
सन्धिः षडंशसंयुक्तो धनभावो भवेत्स्फुटः ।
धनभावः षडंशाढ्यः सन्धिर्धनतृतीययोः ॥५८॥
षडंशसंयुतः सन्धिस्तृतीयो भाव उच्यते ।
षडंशाढ्यस्तृतीयः स्यात् सन्धिर्भ्रातृचतुर्थयोः ॥५९॥
तृतीयसन्धिरेकाढ्यस्तुर्यः सन्धिर्भवेदिह ।
द्व्याढ्यस्तृतीयभावोऽपि पुत्रभावो भवेत्स्फुटः ॥६०॥
त्र्याढ्यो द्वितीयसन्धिः स्यात्सन्धिः पञ्चमभावजः ।
धनभावो वेदयुतो रिपुभावः प्रजायते ॥६१॥
लग्नसन्धिः पञ्चयुतः सन्धिः स्याद्रिपुभावजः ।
लग्नाद्याः सन्धिसहिता भावाः षड्राशिसंयुताः ॥६२॥
सप्तमाद्या भवन्तीह भावाः सर्वे ससन्धयः ।
आसन्नभावयोर्योगदलं संधिः प्रकीर्त्यते ॥६३॥
खेटे भावसमे पूर्णं फलं सन्धिसमे तु खम् ।

चतुर्थ लग्न में प्रथम लग्न को घटा कर शेष को ६ से भाग देने पर जो लब्धि हो वह (षष्ठांश) लग्न में जोड़ने से प्रथम भाव की विराम और द्वितीय भाव की आरम्भ सन्धि होगी, इस में षष्ठांश जोड़ने से द्वितीय भाव, इसमें षष्ठांश जोड़ने से द्वि० भा० की सन्धि इस प्रकार उत्तरोत्तर षष्ठांश जोड़ने से तीन भाव और तीन संधि का ज्ञान हो जाता है। तृतीय संधि में एक जोड़ने से चतुर्थ संधि, तृतीय भाव में २ जोड़ने से पञ्चम भाव, द्वितीय सन्धि में ३ जोड़ने से पञ्चम सन्धि, द्वितीय भाव में ४ जोड़ने से षष्ठ भाव, एवं प्रथम सन्धि में ५ जोड़ने से षष्ठ सन्धि होगी। इन्हीं छः भाव और छः सन्धियों में ६ जोड़ने पर क्रमसे सप्तम अष्टम, नवम दशम, एकादश, द्वादश भाव एवं उनकी सन्धियाँ हो जायँगी। (भावों के नाम—१ तनु, २ धन, ३ सहज, ४ सुहृत्, ५ सुत, ६ रिपु, ७ जाया, ८ मृत्यु, ९ धर्म, १० कर्म, ११ आय, १२ व्यय, ये हैं) समीपस्थ दो भावों के योगार्ध-तुल्य सन्धि (पूर्व का विराम अग्रिम का प्रारम्भ) कही जाती है। भाव के समान ग्रह रहने से भावफल पूरा तथा सन्धि के समान रहने से शून्य फल होता है।

## उदाहरण

यथा प्रथम लग्न ७।०।३८।५६ को चतुर्थ लग्न १०।६।१२।११ में घटाया तो शेष २।५।३३।१५ इसमें ६ से भाग देने पर लब्धि (षष्ठांश) ०।१५।५५।३२।

इसीको प्रथम लग्न में जोड़ने से प्रथम संधि, ततः अग्रिम भाव, सन्धि—

प्र० लग्न ७ । ० । ३८ । ५६
+० । १५ । ५५ । ३२ (षष्ठांश)

प्र० सन्धि = ७ । १६ । ३४ । २८
+० । १५ । ५ । ३२

द्वि० भाव = ८ । २ । ३० । ०
+० । १५ । ५५ । ३२

द्वि० संधि = ८ । १८ । २५ । ३२
+० । १५ । ५५ । ३२

तृ० भाव = ९ । ४ । २१ । ४
+० । १५ । ५५ । ३२

तृ० संधि = ९ । २० । १६ । ३६

इस प्रकार तीन भाव, तीन संधि का ज्ञान हो गया। अब 'तृतीयसंधिरेकाढ्यः' इसके अनुसार :—

चतुर्थ संधि = तृ. सं. + १ = ९।२०।१६। ३६ + १ = १०।२०।१६।३६

पञ्चम भाव = तृ. भा. + २ = ९ । ४ । २१ । ४ + २ = ११।४।२१।४

पञ्चम संधि = द्वि. सं. + ३ = ८।१८।२५। ३२ + ३ = ११।१८।२५।३२

षष्ठ भाव = द्वि. भा. + ४ = ८ । २ । ३०।० + ४ = ०।२।३०।०

षष्ठ सन्धि = प्र. सं. + ५ = ७।१६।३४।२८ + ५ = ०।१६।३४।२८।

इस तरह ससन्धि छः भाव हो गये। इन्हीं में छः २ राशि जोड़ने से ससन्धि सप्तमादि छः भाव होंगे। समीपस्थ दो भावों के योग का आधा संधि कहा गया है ॥ ५७–६३ ॥

छात्रों की सुविधा के लिये एक जातक के जन्माङ्गचक्र स्पष्ट ग्रह, एवं इस प्रकार आये हुये भावों का विवरण देते हैं। यथा—

श्री विक्रम संवत् १९९१ शाके १८५६ श्रावण शुक्ल अष्टमी शनि (ता० १८–८–३४) इष्टघटी १६।५५ विशाखानक्षत्र ८।५२ दिनमान ३२।१८, भयात ७।४१ भभोग ५८।७ (अनुराधा), अयनांश २१।३१।४८ तात्कालिक स्पष्ट सूर्य ४।१।१७।१३, प्रथम लग्न ७।०।३८।५६ दशम लग्न ४।६ १२। ११ होरालग्न १।२८।३८।५६।

जन्माङ्गचक्र—(ह)




नवांशकुण्डली—



जन्मकालिक स्पष्ट ग्रह—

| ग्रह | सू. | चं. | मं. | बु. | बृ. | शु. | श. | रा. | के. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| राशि | ४ | ७ | २ | ३ | ५ | ३ | ९ | ९ | ३ |
| अंश | १ | ५ | २८ | २४ | २९ | ८ | २७ | १६ | १६ |
| कला | १७ | ५ | ३५ | २९ | ६ | ५५ | ५७ | ६ | ६ |
| विकला | १३ | ४५ | ४३ | ५५ | ४९ | ५२ | ५५ | १५ | १५ |
| गति | ग. | ग़. | ग. | ग. | ग. | ग. | ग. | ग. | ग. |
| कला | ५७ | ८२५ | ३७ | १०१ | ९ | ७१ | ५ | ३ | ३ |
| विकला | ३८ | ५६ | २६ | ५२ | ३५ | १३ | ३ | ११ | ११ |

ससन्धि द्वादश भाव—

| भाव | | रा. | अं. | क. | चि. | सन्धि | रा. | अं. | क. | वि. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | तनु | ७ | ० | ३८ | ५६ | सं० | ७ | १६ | ३४ | २८ |
| २ | धन | ८ | २ | ३० | ० | सं० | ८ | १८ | २५ | ३२ |
| ३ | सहज | ९ | ४ | २१ | ४ | सं० | ९ | २० | १६ | ३६ |
| ४ | सुहृत् | १० | ६ | १२ | ११ | सं० | १० | २० | १६ | ३६ |
| ५ | सुत | ११ | ४ | २१ | ४ | सं० | ११ | १८ | २५ | ३२ |
| ६ | रिपु | ० | २ | ३० | ० | सं० | ० | १६ | ३४ | २८ |
| ७ | जाया | १ | ० | ३८ | ५६ | सं० | १ | १६ | ३४ | २८ |
| ८ | मृत्यु | २ | २ | ३० | ० | सं० | २ | १८ | २५ | ३२ |
| ९ | धर्म | ३ | ४ | २१ | ४ | सं० | ३ | २० | १६ | ३६ |
| १० | कर्म | ४ | ६ | १२ | ११ | सं० | ४ | २० | १६ | ३६ |
| ११ | आय | ५ | ४ | २१ | ४ | सं० | ५ | १८ | २५ | ३२ |
| १२ | व्यय | ६ | २ | ३० | ० | सं० | ६ | १६ | ३४ | २८ |

दशवर्ग-विचार—

गृहं होराऽथ द्रेष्काणः सप्तांशो नवमांशकः ।
दशांशो द्वादशांशश्च त्रिंशांशः षोडशांशकः ॥६४॥
षष्टंयशश्चेति विज्ञेयं दशवर्गपदं बुधैः ।
यथाक्रमेण सर्वेषां निरूपणमथोच्यते ॥६५॥

अतः पर ग्रहों की विशेष अवस्था पर से फलादेश के लिये दशवर्ग कहते हैं जो

कि गृह १, होरा २, द्रेष्काण ३, सप्तांश ४, नवमांश ५, दशांश ६, द्वादशांश ७, त्रिशांश ८, षोड़शांश ९, एवं षष्ट्यंश १०, के नाम से प्रसिद्ध हैं, जिनका विवरण यथा क्रम नीचे दिया जाता है॥ ६४-६५॥

(१) राशियों के अधिपति--

सूर्यः सिंहस्य कर्कस्य चन्द्रो भौमोऽलिमेषयोः।
बुधः कन्यामिथुनयोर्गुरुर्वै मीनचापयोः॥६६॥
तुलावृषपतिः शुक्रः शनिर्मकरकुम्भयोः।
कुजाद्या द्विद्विराशीशा रवीन्द्वेकैकराशिपौ॥६७॥

सूर्य सिंह का, चन्द्रमा कर्क का, मंगल वृश्चिक-मेष का, बुध कन्या-मिथुन का, बृहस्पति मीन धनु का, शुक्र तुला-वृष का तथा शनैश्चर मकर-कुम्भ का स्वामी है। इस प्रकार सूर्य-चन्द्र केवल एक २ राशि के तथा मंगलादि पाँच ग्रह दो २ राशियों के स्वामी सिद्ध होते हैं॥ ६६-६७॥

राशि-स्वामि-चक्र--

| राशि | मे० | वृ० | मि० | क० | सिं० | क० | तु० | वृ० | ध० | म० | कुं० | मी० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| स्वामी | मं० | शु० | बु० | चं० | सू० | बु० | शु० | मं० | बृ० | श० | श० | बृ० |

(२) होरेश--

समराशाविन्दुरव्योर्होरे पञ्चदशांशके।
विषमे तु विलोमेन रवीन्द्वोर्भवतः सदा॥६८॥

सम राशियों (वृष, कर्क, कन्या, वृश्चिक, मकर, मीन) में पहिली होरा चन्द्रमा की, दूसरी सूर्य की होती है, विषम राशियों (मेष, मिथुन, सिंह, तुला, धनु, कुम्भ) में विलोम अर्थात् पहिली होरा सूर्य की, दूसरी चन्द्रमा की होती है, होरा का मान १५ अंश होता है॥ ६८॥

होराचक्र--

| राशि | मे० | वृ० | मि० | क० | सिं० | क० | तु० | वृ० | ध० | म० | कुं० | मी० | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १५ तक | सू० | चं० | सू० | चं० | सू० | चं० | सू० | चं० | सू० | चं० | सू० | चं० | १ |
| ३० तक | चं० | सू० | चं० | सू० | चं० | सू० | चं० | सू० | चं० | सू० | चं० | सू० | २ |

(३) द्रेष्काण के स्वामी—

स्वपञ्चनवमेशाः स्युर्द्रेष्काणेशाश्च राशिषु ।
राशित्रिभागो द्रेष्काणो दशभागमितो भवेत् ।।६९।।

प्रत्येक राशि में प्रथम द्रेष्काण उसी राशि का, द्वितीय द्रेष्काण उससे पञ्चम राशि का, तृतीय द्रेष्काण उससे नौवीं राशि का होता है, द्रेष्काण का मानराशि ३० का तृतीयांश १० अंश होता है ।

द्रेष्काण-चक्र—

| राशि | मे० | वृ० | मि० | क० | सि० | क० | तु० | वृ० | ध० | म० | कुं० | मी० | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १० तक | मे० | वृ० | मि० | क० | सि० | क० | तु० | वृ० | ध० | म० | कुं० | मी० | १ |
| २० तक | सि० | क० | तु० | वृ० | ध० | म० | कुं० | मी० | मे० | वृ० | मि० | क० | २ |
| ३० तक | ध० | म० | कुं० | मी० | मे० | वृ० | मि० | क० | सि० | क० | तु० | वृ० | ३ |

विशेष—जिस राशि का जो द्रेष्काण है उसके स्वामी का भी वही माना जाता है, यथा मेष में प्रथम मेष का अर्थतः उसके स्वामी मंगल का, द्वितीय सिंह का अर्थतः उसके स्वामी सूर्य का, एवं तृतीय धनु अर्थात् उसके स्वामी बृहस्पति का द्रेष्काण इसी तरह आगे नवांश—द्वादशांश आदि में भी समझना चाहिये ।।६९ ।।

(४) सप्तमांश के अधिपति—

आजे सप्तांशपा ज्ञेयास्तदादीशाः समे तथा ।
तत्सप्तमादिराशीशाः क्रमशः परिकीर्त्तिताः ।।७०।।
राशिमानं सप्तभक्तं लब्धिरंशाश्चतुर्मिताः ।
कलाः सप्तदशाष्टौ च विकलास्तन्मितिर्भवेत् ।।७१।।

विषम राशियों (मेष, मिथुन इत्यादि) में उसी राशि से आरम्भ कर सप्तम राशि तक (उनके अधिपति ग्रहों के) क्रमसे सप्तांश होते हैं। सम राशियों (वृष, कर्क इत्यादि) में उससे सप्तम राशि से शुरू कर (तदादि राशियों के स्वामि-ग्रहों के) सप्तांश होते हैं। सप्तांश का मान जानने के लिये राशिमान (३० अंश) में ७ से भाग देने पर पहले ४ अंश फिर १७ कला एवं ८ विकला लब्धि आती है,

यही सप्तांश का मान होगा। इसी को उत्तरोत्तर जोड़ने से सातों सप्तांश के मान क्रम से ४।१७।८।८।३४।१७ इत्यादि होंगे जो कि चक्र में साफ हैं (सूक्ष्मलब्धि के विचार से विकला के बाद भी कुछ शेष रह जाता है, जिसका परिग्रहण पद्य में नहीं किया गया स्वल्पान्तर से) यथा—

७ ) ३० ( ४
२८
―――
२
×६०
―――
७ ) १२० ( १७
७
―――
५०
४९
―――
१
×६०
―――
७ ) ६० ( ८
५६
―――
४ (शेष त्याज्य) ॥ ७०–७१ ॥

सप्तांशचक्र—

| राशि | मे. | वृ. | मि. | क. | सिं. | क. | तु. | वृ. | ध. | म. | कुं. | मी. | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ४।१७।८ | मे. | वृ. | मि. | म. | सिं. | मी. | तु. | वृ. | ध. | क. | कुं. | क. | १ |
| ८।३४।१७ | वृ. | ध. | क. | कुं. | क. | मे. | वृ. | मि. | म. | सिं. | मी. | तु. | २ |
| १२।५१।२५ | मि. | म. | सिं. | मी. | तु. | वृ. | ध. | क. | कुं. | क. | मे. | वृ. | ३ |
| १७।८।३४ | क. | कुं. | क. | मे. | वृ. | मि. | म. | सिं. | मी. | तु. | वृ. | ध. | ४ |
| २१।२५।४२ | सिं. | मी. | तु. | वृ. | ध. | क. | कुं. | क. | मे. | वृ. | मि. | म. | ५ |
| २५।४२।५१ | क. | मे. | वृ. | मि. | म. | सिं. | मी. | तु. | वृ. | ध. | क. | कुं. | ६ |
| ३०।०।० | ० | वृ. | ध. | क. | कुं. | क. | मे. | वृ. | मि. | म. | सिं. | मी. | ७ |

चक्रोद्धार—

मेषादितः समारभ्य तदादीनां क्रमेण हि।
विन्यासतोऽन्तिमो मीने तस्यैव सप्तमांशकः ॥ ७२ ॥

राश्यादि पर से सप्तांश ज्ञान—

**गतराशिः सप्तगुणो वर्तमानेन संयुतः ।**
**अर्कैर्हृतः शेषतुल्योऽजादेः सप्तांशको भवेत् ॥ ७३ ॥**

गत-राशि संख्या को ७ से गुणा कर वर्त्तमान राशिगत जिस सप्तांश पर ग्रह या लग्न पड़ता हो उसकी संख्या जोड़ दे, १२ से भाग देने पर शेष-तुल्य मेषादिक्रम से सप्तांश उस राशि का होता है। उदाहरणार्थ—लग्नराश्यादि ९।५।७ में गतराशि ९ को ७ से गुणा ६३ हुआ, इसमें अंशादि ५।७ को द्वितीय सप्तांश में पड़ने के कारण २ जोड़ा तो ६३+२=६५ अब १२ से भाग दिया तो शेष ५ का सप्तांश सिद्ध हुआ—जो चक्र में भी साफ है ॥ ७३ ॥

(५) नवमांश के अधिपति—

**मेषसिंहधनुर्मेषादिकाः प्रोक्ता नवांशकाः ।**
**मृगकन्यावृषेष्वेवं मृगाद्याश्च तुलादिकाः ॥ ७४ ॥**
**तुलामिथुनकुम्भेषु कर्कटाद्यास्तथैव च ।**
**मीनवृश्चिककर्केषु ज्ञेया विज्ञजनैः सदा ॥ ७५ ॥**
**नवोद्धृते राशिमाने लब्धिरंशत्रयं तथा ।**
**कलाश्च विंशतिः सैव नवांशस्य मितिर्भवेत् ॥ ७६ ॥**

मेष, सिंह, धनु राशियों में मेषादिक (मेष से धनु तक) राशियों के नवांश होते हैं। मकर, कन्या, एवं वृष इन राशियों में मकरादिक (मकर से कन्या तक) राशियों के, तुला, मिथुन, कुम्भ में तुलादिक (तुला से मिथुन तक) राशियों के, तथा मीन, वृश्चिक कर्क में कर्कादिक (कर्क से मीन तक) राशियों के नवांश होते हैं। नवांश का मान जानने के लिये राशिमान (३०) को ९ से भाग देने पर लब्धि ३ अंश २० कला आती है, यही एक नवांश का मान होता है। इसीको उत्तरोत्तर जोड़ने से ३। २०, ६।४०, १० । ०, इत्यादि चक्र-लिखित उपपन्न होते हैं॥ ॥७४–७६॥

नवांश-चक्र---

| राशि | मे. | वृ. | मि. | क. | सिं. | क. | तु. | वृ. | ध. | म. | कुं. | मी. | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ३।२० | मे. | म. | तु. | क. | मे. | म. | तु. | क. | मे. | म. | तु. | क. | १ |
| ६।४० | वृ. | कुं. | वृ. | सिं. | वृ. | कुं. | वृ. | सिं. | वृ. | कुं. | वृ. | सिं. | २ |
| १०।० | मि. | मी. | ध. | क. | मि. | मी. | ध. | क. | मि. | मी. | ध. | क. | ३ |
| १३।२० | क. | मे. | म. | तु. | क. | मे. | म. | तु. | क. | मे. | म. | तु. | ४ |
| १६।४० | सिं. | बृ. | कुं. | वृ. | सिं. | वृ. | कुं. | वृ. | सिं. | वृ. | कुं. | वृ. | ५ |
| २०।० | क. | मि. | मी. | ध. | क. | मि. | मी. | ध. | क. | मि. | मी. | ध. | ६ |
| २३।२० | तु. | क. | मे. | म. | तु. | क. | मे. | म. | तु. | क. | मे. | म. | ७ |
| २६।४० | वृ. | सिं. | वृ. | कुं. | वृ. | सिं. | वृ. | कुं. | बृ. | सिं. | वृ. | कुं. | ८ |
| ३०।० | ध. | क. | मि. | मी. | ध. | क. | मि. | मी. | ध. | क. | मि. | मी. | ९ |

चक्रोद्धार---

**इत्थं मेषादिमारभ्य मेषादेर्न्यासतः स्वयम् ।**
**मीतान्तिमो हि मीनस्य नवांशः परिजायते ।। ७७ ।।**

राश्यादि पर से नवांशज्ञान---

**नवगुणिता गतराशेः संख्या युक्ता तु वर्त्तमानेन ।**
**द्वादशहृतावशेषे मेषादिनवांशको बोध्यः ।। ७८ ।।**

गत राशि की संख्या को ९ से गुणा कर वर्त्तमान राशिस्थ नवांश की संख्या जोड़ दे, उसमें १२ से भाग देने पर (लब्धि को त्याग कर) जो शेष बचे तत्तुल्य मेष से गिनकर जो राशि आवे उसी का नवांश जानना चाहियें।

## उदाहरण---

किसी का जन्मलग्न राश्यादि ५।९।७।१५ है, तब जानना है किस नवांश में लग्न पड़ता है, अतः पद्य के अनुसार गतराशि सिंह जिसकी संख्या ५ को ९ से गुणने पर ९×५=४५ हुआ, इसमें (९।७।१५) यह तीसरे नवांश में पड़ता है जिसकी संख्या ३ जोड़ा तो ४५+३=४८ आया, इसमें १२ से भाग देने पर १२ (या शून्य) शेष रहा अतः मीन के नवांश में लग्न है, सिद्ध हुआ। इसी तरह ग्रहों के राश्यादि में भी नवांश का ज्ञान किया जाता है ।। ७७-७८ ।।

## (६) दशमांश के स्वामी—

**विषमेषु तदादीनां दशांशा राशिषु स्मृताः ।**
**समेषु नवमादीनां क्रमशः प्रभवन्ति हि ।। ७९ ।।**

विषम राशियों (मेष, मिथुन, सिंह आदि) में उसी राशि से आरम्भ कर दशवीं तक राशियों के दशांश होते हैं। परन्तु समराशियों (वृष, कर्क कन्या आदि) में उससे नौवीं राशि को आरम्भ कर (दश तक) राशियों के दशांश क्रम से कहे गये हैं (प्रत्येक दशमांश तीन २ अंश का होता है) ।। ७९ ।।

दशमांश-चक्र—

| राशि | मे. | वृ. | मि. | क. | सि. | क. | तु. | वृ. | ध. | म. | कुं. | मी. | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ३।० | मे. | म. | मि. | मी. | सि. | वृ. | तु. | क. | ध. | क. | कुं. | वृ. | १ |
| ६।० | वृ. | कुं. | क. | मे. | क. | सि. | वृ. | सि. | म. | तु. | मी. | ध. | २ |
| ९।० | मि. | मी | सि. | वृ. | तु. | क. | ध. | क. | कुं. | वृ. | मे. | म. | ३ |
| १२।० | क. | मे. | क. | मि. | वृ. | सि. | म. | तु. | मी. | ध. | वृ. | कुं. | ४ |
| १५।० | सि. | वृ. | तु. | क. | ध. | क. | कुं. | वृ. | मे. | म. | मि. | मी. | ५ |
| १८।० | क. | मि. | वृ. | सि. | म. | तु. | मी. | ध. | वृ. | कुं. | क. | मे. | ६ |
| २१।० | तु. | क. | ध. | क. | कुं. | वृ. | मे. | म. | मि. | मी. | सि. | बृ. | ७ |
| २४।[illegible] | वृ. | सि. | म. | तु. | मी. | ध. | वृ. | कुं. | क. | मे. | क. | मि. | ८ |
| २७।० | ध. | क. | क. | वृ. | मे. | म. | मि. | मी. | सि. | बृ. | तु. | क. | ९ |
| ३०।० | म. | तु. | मी. | ध. | वृ. | कुं. | क. | मे. | क. | मि. | बृ. | सि. | १० |

## (७) द्वादशांश के अधिपति—

**प्रत्येकस्मिन् राशौ तत्तद्राशेः प्रवृत्तानाम् ।**
**राशीनां क्रमतो वै द्वादशभागाः परिज्ञेयाः ।।८०।।**

सभी राशियों में उसी राशि से आरम्भ कर अग्रिम राशियों के द्वादशांश होते हैं। (राशिमान ३० में १२ से भाग देने पर लब्धि २ अंश ३० कला आती है, यही द्वादशांश का मान है) ।। ८० ।।

द्वादशांश-चक्र—

| राशि | मे. | वृ. | मि | क. | सि | क. | तु. | वृ. | ध. | म. | कुं. | मी | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २।३० | मे. | वृ. | मि | क. | सि | क. | तु. | वृ. | व. | म. | कुं. | मी. | १ |
| ५।० | वृ. | मि | क. | सि | क. | तु. | वृ. | ध. | म. | क. | मी | मे. | २ |
| ७।३० | मि | क. | सि. | क. | तु. | वृ. | ध. | म. | कुं. | मी | मे. | वृ. | ३ |
| १०।० | क. | सि | क. | तु. | वृ. | ध. | म. | क. | मी | मे. | वृ. | मि | ५ |
| १२।३० | सि | क. | तु. | वृ. | ध. | म. | कुं. | मी | मे. | वृ. | लि. | क. | ५ |
| १५।० | क. | तु. | वृ. | ध. | म. | कुं. | मी. | मे. | वृ. | मि | क. | सि | ६ |
| १७।३० | तु. | वृ. | ध. | म. | कुं. | मी | मे. | वृ. | मि | क. | सि | क. | ७ |
| २०।० | वृ. | ध. | म. | कुं. | मी | मे. | वृ. | मि | क. | सि | क. | तु. | ८ |
| २२।३० | ध. | म. | कुं. | मी | मे. | वृ. | मि | क. | सि | क. | तु. | वृ. | ९ |
| २५।० | म. | कुं. | मी | मे. | वृ. | मि | क. | सि | क. | तु. | वृ. | ध. | १० |
| २७।३० | कु. | मी | मे. | वृ. | मि | क. | सि | क. | तु. | वृ. | ध. | म. | ११ |
| ३०।० | म. | मे. | वृ. | मि | क. | सि | क. | तु. | वृ. | ध. | म. | कुं. | १२ |

(८) षोड़शांश के अधिपति—

**मेषे मेषाद्वृषे सिंहान्मिथुने धनुषस्तथा ।**
**षोडशांशा भवन्त्येव तच्चतुर्थे तदादिकात् ।।८१।।**
**येषामीशा क्रमादोजे ब्रह्मा विष्णुः शिवो रविः ।**
**चत्वारश्चतुरावृत्त्या षोडशोत्क्रमतः समे ।।८२।।**
**राशिमाने नृपैर्भक्ते लब्धमेकोंऽशकस्तथा ।**
**द्विपञ्चाशत्कलास्त्रिंशद्विकलाः षोडशांशकः ।।८३।।**

मेष में मेषादिक, वृष में सिंहादिक, मिथुन में धनुरादिक राशियों के षोड़शांश होते हैं, इनसे चतुर्थ राशि में भी इसी क्रम से षोड़शांश कहे गये हैं, अर्थात् मेष से चतुर्थ कर्क में मेषादिक, वृष से चतुर्थ सिंह में सिंहादिक, मिथुन से चतुर्थ कन्या में धनुरादिक, फिर कर्क से चतुर्थ तुला में मेषादिक, सिंह से चतुर्थ वृश्चिक में सिंहादि इत्यादि क्रम से षोड़शांश जानना चाहिये। जिनके स्वामी स्वतन्त्र रूप से—विषम राशियों में ब्रह्मा, विष्णु शिव और रवि ये चार क्रम से चार आवृत्तियों में १६

होकर षोड़शांश के अधिपति होते हैं। सम राशियों में उत्क्रम से अर्थात् रवि, शिव, विष्णु, ब्रह्मा इस प्रकार चार आवृत्तियों में स्वामी होते हैं। षोड़शांश का मान —एक राशि (३०) में १६ का भाग देने पर लब्धि १ अंश ५२ कला ३० विकला आती है यही एक षोड़शांश का मान है॥ ८१–८३॥

षोडशांश चक्र—

| स्वामी | समराशि | विषमराशि | स्वामी | अंशादि अं. | क. | वि | सं. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | वृ. क. क. वृ. म. | मी मे. मि सिं तु. ध. कु. | | | | | |
| रवि | सिं मे. ध. सिं मे. | ध. मे. ध. सिं.मे. ध. सिं | ब्रह्मा | १ | ५२ | ३० | १ |
| शिव | क. वृ. म. क. वृ. | म. वृ. म. क. वृ. म. क. | विष्णु | ३ | ४५ | ० | २ |
| विष्णु | तु. मि कुं. तु. मि. | कु. मि कुं. तु. मि कुं. तु. | शिव | ५ | ३७ | ३० | ३ |
| ब्रह्मा | वृ. क. मी वृ. क. | मी क. मी.वृ. क. मी वृ. | रवि | ७ | ३० | ० | ४ |
| रवि | ध. सिं मे. ध. सिं | मे. सिं मे. ध. सिं मे. ध. | ब्रह्मा | ९ | २२ | ३० | ५ |
| शिव | म. क. वृ. म. क. | वृ. क. वृ. म. क. वृ. म. | विष्णु | ११ | १५ | ० | ६ |
| विष्णु | कुं. तु. मि कु. तु. | मि तु. मि.कुं. तु. मि कुं. | शिव | १३ | ७ | ० | ७ |
| ब्रह्मा | मी वृ. क. मी वृ. | क. वृ. क. मी वृ. क. मी. | रवि | १५ | ० | ० | ८ |
| रवि | मे. ध. सिं मे. ध. | सिं ध. सिं मे. ध. सिं मे. | ब्रह्मा | १६ | ५२ | ० | ९ |
| शिव | वृ. म. क. वृ. म. | क. म. क. वृ. म. क. वृ. | विष्णु | १८ | ४५ | ० | १० |
| विष्णु | मि कुं. तु. मि कु. | तु. कुं. तु. मि कुं. तु. मि. | शिव | २० | ३७ | ३० | ११ |
| ब्रह्मा | क. मी वृ. क. मी. | वृ. मी वृ. क. मी वृ. क. | रवि | २२ | ३० | ० | १२ |
| रवि | सिं मे. ध. सिं मे. | ध. मे. ध. सिं मे. ध. सिं | ब्रह्मा | २४ | २२ | ३० | १३ |
| शिव | क. वृ. म. क. वृ. | म. वृ. म. क. वृ. म. क. | विष्णु | २६ | १५ | ० | १४ |
| विष्णु | तु. मि कु. तु. म. | कु. मि कुं. तु. मि कुं. तु. | शिव | २७ | ७ | ३० | १५ |
| ब्रह्मा | वृ. क. मी वृ. क. | मी क. मी वृ. क. मी वृ. | रवि | ३७ | ० | ० | १६ |

(९) त्रिशांश-स्वामी—

**पञ्चेषुनागाद्रिशरांशकानां कुजार्किजीवज्ञसिताः क्रमेण।**
**ओजेषु, युग्मेषु विलोमरीत्या त्रिशांशकानामधिपास्त एव ॥८४॥**

विषम राशियों में ५, ५, ८, ७, ५ आरम्भ से इन अंशों के अधिपति क्रम से

मंगल, शनैश्चर, बृहस्पति, बुध और शुक्र होते हैं (आरम्भ के ५ अंश तक मंगल, ततः पर ५ अंश तक शनि इत्यादि) समराशियों में विलोम अर्थात् इन्हीं अंशों के स्वामी प्रथम शुक्र, द्वितीय बुध, तृतीय गुरु, चतुर्थ शनि, पञ्चम मंगल इस प्रकार त्रिशांशेश होते हैं (त्रिशांश का मान केवल १ अंश होता है) ॥ ८४ ॥

| अंश | विषम राशि | | | | | | सम राशि | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | मे. | मि. | सि. | तु. | ध. | कु. | वृ. | क. | क. | वृ. | म. | मी. |
| ५ | मं. | मं. | मं. | मं. | मं. | मं. | शु. | शु. | शु. | शु. | शु. | शु. |
| ५ + ५ = १० | श. | श. | श. | श. | श. | श. | बु. | बु. | बु. | बु. | बु. | बु. |
| १० + ८ = १८ | बृ. | बृ. | बृ. | बृ. | बृ. | बृ. | बृ. | बृ. | बृ. | बृ. | बृ. | बृ. |
| १८ + ७ = २५ | बु. | बु. | बु. | बु. | बु. | बु. | श. | श. | श. | श. | श. | श. |
| २५ + ५ = ३० | शु. | शु. | शु. | शु. | शु. | शु. | मं. | मं. | मं. | मं. | मं. | मं. |

(१०) षष्टचंश--

ओजे षष्ट्यंशकाधीशा घोररक्षःसुरादयः ।
क्रमेणोत्क्रमतो युग्मे इन्दुरेखादयः स्मृताः ॥ ८५ ॥

षष्टचंशों के स्वामी--(सर्वार्थचिन्तामणि)

घोरांशको राक्षसदेवभागौ कुबेररक्षोगणकिन्नरांशाः ।
भ्रष्टः कुलघ्नो गरलाग्निसंज्ञौ मायांशकः प्रेतपुरीषभागः ॥ ८६ ॥
अपां पतिर्देवगणेशभागः कलाहिभागावमृतांशुचन्द्रौ ।
मृद्वंशकः कोमलपद्मभागौ लक्ष्मीशवागीशदिगम्बरांशाः ॥ ८७ ॥
देवार्द्रभागौ कलिनाशभागः क्षितीश्वरांशः कमलाकरांशः ।
क्रमेण मन्दात्मजमृत्युकालदावाग्निघोराधमकण्टकाश्च ॥ ८८ ॥
सुधामृतांशौ परिपूर्णचन्द्रविषप्रदग्धौ कुलनाशमुख्यौ ।
वंशक्षयोत्पातककालरूपाः सौम्यश्च मृद्वंशसुशीतलांशौ ॥ ८९ ॥

दंष्ट्राकरालेन्दुमुखप्रवीणकालाग्निदण्डायुधनिर्मलांशाः ।
शुभाशुभांशावतिशीतलांशः सुधापयोधिभ्रमणेन्दुरेखाः ॥ ६० ॥

विषम राशियों में षष्टयंशों के अधिपति क्रम से घोर, राक्षस, देव, कुबेर इत्यादि (इन्दुरेखा पर्यन्त ६०) होते हैं एवं समराशियों में ये ही विलोम से इन्दुरेखा, भ्रमण, सुधापयोधि, अतिशीतल इत्यादि घोर पर्यन्त देवगण षष्टयंशों के स्वामी कहे गये हैं। (उन सबों के नाम विस्तार के भय से यहाँ न देकर केवल चक्र ही में रखा है, षष्टयंश चक्र का भी समावेश दो पृष्ठों में किया गया है जिसमें मेषादि राशियों के नाम १, २, ३ इत्यादि अङ्कों के द्वारा ही अङ्कित किये गये हैं)॥८५-६०॥

षष्ट्यंशचक्र—(क)

| मे. | वृ. | मि. | क. | सि. | क. | तु. | वृ. | ध. | म. | कुं. | मी. | विषमस्वामी | समस्वामी | अंशादि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ घोर | ६० इन्दुरेखा | ०।३० |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | २ राक्षस | ५९ भ्रमण | १। ० |
| २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | ३ देव | ५८ सुधासागर | १।३० |
| २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | ४ कुबेर | ५७ अतिशीत | २। ० |
| ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ५ रक्ष | ५६ अशुभ | २।३० |
| ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ६ किन्नर | ५५ शुभ | ३। ० |
| ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ७ भ्रष्ट | ५४ निर्मल | ३।३० |
| ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ८ कुलहन्ता | ५३ दण्डायुध | ४। ० |
| ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ९ गरल | ५२ कालाग्नि | ४।३० |
| ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | १० अग्नि | ५१ प्रवीण | ५। ० |
| ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ११ माया | ५० इन्दुमुख | ५।३० |
| ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | १२ यम | ४९ दंष्ट्राकराल | ६। ० |
| ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | १३ वरुण | ४८ शीतल | ६।३० |
| ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | १४ इन्द्र | ४७ मृदु | ७। ० |
| ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | १५ काल | ४६ सौम्य | ७।३० |
| ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | १६ नाग | ४५ काल | ८। ० |
| ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | १७ अमृत | ४४ उत्पात | ८।३० |
| ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | १८ चन्द्र | ४३ वंशक्षय | ९। ० |
| १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १९ मृदु | ४२ मुख्य | ९।३० |
| १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | २० कोमल | ४१ कुलनाश | १०। ० |
| ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | २१ कमल | ४० विषदग्ध | १०।३० |
| ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | २२ विष्णु | ३९ पूर्णचन्द्र | ११। ० |
| १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | २३ सरस्वती | ३८ अमृत | ११।३० |
| १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | २४ दिगम्बर | ३७ सुधा | १२। ० |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | २५ देव | ३६ कण्टक | १२।३० |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | २६ आर्द्र | ३५ आमय | १३। ० |
| २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २७ कलिनाश | ३४ घोरा | १३।३० |
| २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २८ क्षितीश | ३३ दावानल | १४। ० |
| ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | २१ कमलाकर | ३२ काल | १४।३० |
| ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३० मन्दपुत्र | ३१ मृत्यु | १५। ० |

## षष्टयंशचक्र—(ख)

| मे. | वृ. | मि. | क. | सिं. | क. | तु. | वृ. | ध. | म. | कुं. | मी. | विषमस्वामी | समस्वामी | अंशादि |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ३१ मृत्यु | ३० मन्दपुत्र | १५।३० |
| ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ३२ काल | २९ कमलाकर | १६। ० |
| ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ३३ दावानल | २८ क्षितीश | १६।३० |
| ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ३४ घोरा | २७ कलिनाथ | १७। ० |
| ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ३५ अधम | २६ आर्द्र | १७।३० |
| ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ३६ कण्टक | २५ देव | १८। ० |
| ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ३७ सुधा | २४ दिगंबर | १८।३० |
| ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ३८ अमृत | २३ सरस्वती | १९। ० |
| ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ३९ पूर्णचन्द्र | २२ विष्णु | १९।३० |
| ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ४० विषदग्ध | २१ कमल | २०। ० |
| ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ४१ कुलनाश | २० कोमल | २०।३० |
| ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ४२ मुख्य | १९ मृदु | २१। ० |
| १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | ४३ वंशक्षय | १८ चन्द्र | २१।३० |
| १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | ४४ उत्पात | १७ अमृत | २२। ० |
| ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ४५ काल | १६ नाश | २२।३० |
| ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ४६ सौम्य. | १५ काल | २३। ० |
| १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | ४७ मृदु | १४ इन्द्र | २३।३० |
| १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | ४८ शीतल | १३ वरुण | २४। ० |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | ४९ दंष्ट्राकराल | १२ यम | २४।३० |
| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | ५० इन्दुमुख | ११ माया | २५। ० |
| २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | ५१ प्रवीण | १० अग्नि | २५।३० |
| २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | ५२ कालानल | ९ गरल | २६। ० |
| ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ५३ दण्डायुध | ८ कलहन्ता | २६।३० |
| ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ५४ निर्मल | ७ भ्रष्ट | २७। ० |
| ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ५५ शुभ | ६ किन्नर | २७।३० |
| ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ५६ अशुभ | ५ रक्ष | २८। ० |
| ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५७अतिशीत- | ४ कुबेर | २८।३० |
| ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५८सुधासागर | ३ देव | २९। ० |
| ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ५९ भ्रमण | २ राक्षस | २९।३० |
| ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६० इन्दुरेखा | १ घोर | ३०। ० |

षष्ट्यंश—फलविचार—

क्रूरषष्ट्यंशगाः सर्वे नाशयन्ति खचारिणः ।
अपि पूर्णबलैर्युक्ताः स्वोच्चमूलत्रिकोणगाः ॥ ६१ ॥
स्वर्क्षकेन्द्रोत्तमांशस्था मित्रक्षेत्रत्रिकोणगाः ।
सप्तवर्गोद्भवस्वांशस्वाधिमित्रांशकान्विताः ॥ ६२ ॥

कोई भी ग्रह अपने उच्च, मूलत्रिकोण, स्वराशि, स्वनवांश, मित्रनवांश, मित्रत्रिकोण आदि उत्तम स्थान में रहते पूर्णबली होने पर भी यदि षष्ट्यंश के विचार से क्रूरांशों में पड़ जायँ तो पूर्णबलजनित अपने शुभ फल को नाश कर जातक के लिये अशुभ फल देने वाले हो जाते हैं। अर्थतः दशवर्गों में षष्ट्यंश ही प्रधान है। इन ६० षष्ट्यंशों में २७ क्रूरांश शेष ३३ शुभांश हैं जो कि नाम ही से व्यक्त हैं ॥ ६१–६२ ॥

दशवर्ग में विशेष विचार—

वर्गा इमे दश प्रोक्ताः पूर्वाचार्यैर्महर्षिभिः ।
भवन्ति वर्गसंयोगे पारिजातादिसंज्ञकाः ॥ ६३ ॥
त्रिकारिनीचगेहस्था ग्रहा बलविवर्जिताः ।
मरणावस्थगाश्चेत्तु पारिजातादिनाशकाः ॥ ६४ ॥

प्राचीन आचार्य एवं ऋषियों ने जो दशवर्ग कहा है उनमें से दो, तीन, चार आदि अनुकूल वर्ग रहने से पारिजात, उत्तम, गोपुर आदि विशिष्ट संज्ञायें होती हैं (अग्रिम श्लोकों में देखिये), परन्तु जो ग्रह त्रिक (६, ८, १२) में, शत्रुगृह में, नीच में, अथवा मरणावस्था में रहें वे बलहीन होने के कारण पारिजात, गोपुर आदि उत्तम-फलकारक योगों को विफल कर देते हैं ॥ ६३–६४ ॥

पारिजातादि-संज्ञा—

वर्गद्वयं पारिजातं षड्भिः पारावतांशकः ।
उत्तमं तु त्रिवर्गं हि चतुर्वर्गं तु गोपुरम् ॥ ६५ ॥

वर्गपञ्चकसंयोगे सिंहासनमुदीर्यते ।
सप्तभिर्देवलोकः स्यादष्टभिश्च स एव हि ॥ ९६ ॥
ऐरावतं तु नवभिः फलं तेषां पृथक् पृथक् ।
दशवर्गस्य संयोगे विदुर्वैशेषिकांशकम् ॥ ९७ ॥

पूर्वोक्त दशवर्गों में दो वर्ग अनुकूल रहने पर पारिजात (१) तीन से उत्तम (२) चार से गोपुर (३) पाँच से सिंहासन (४) छः से पारावत (५) सात तथा आठ से देवलोक (६) नौ से ऐरावत (७) एवं दश से वैशेषिक (८) संज्ञा होती है ॥ ९५-९७ ॥

ग्रहों की स्थिति पर लज्जितादि संज्ञा—(संकेतकौमुदी)

ग्रहाणां षड्विधा भावा ये प्रोक्ताः शम्भुना पुरा ।
तत्सर्वमखिलं सूक्ष्मं लिख्यतेऽत्र मयाधुना ॥ ९८ ॥
लज्जितो गर्वितश्चैव क्षुधितस्तृषितस्तथा ।
मुदितः क्षोभितश्चैवं ग्रहभावाः प्रकीर्त्तिताः ॥ ९९ ॥

ग्रहों की अवस्थिति से पहले श्रीशङ्कर जी ने जो उनके छः प्रकार के स्वभावों को कहा है, उनका वर्णन भलीभाँति यहाँ करता हूँ । वे छः भाव ये हैं—लज्जित (१), गर्वित (२), क्षुधित (३), तृषित (४), मुदित (५), एवं क्षोभित (६) ॥ ९८-९९ ॥

(१) लज्जित—

परगेहगतः खेटो राहुयुक्तो यथा तथा ।
रविमन्दकुजैर्युक्तो लज्जितो ग्रह उच्यते ॥ १०० ॥

जो ग्रह अन्य ग्रहों की राशि (अपने उच्च के अतिरिक्त में) राहु के साथ या सूर्य, शनि, मङ्गल के साथ हो वह लज्जित कहा जाता है ॥ १०० ॥

(२) गर्वित—

तुङ्गस्थानगतो यश्च त्रिकोणेऽपि भवेत्पुनः ।
गर्वितः स निगदितो मुनिभिः कृतनिश्चयैः ॥ १०१ ॥

जो ग्रह अपनी उच्चराशि में रहते त्रिकोण (९, ५) में पड़ जाय वह गर्वित कहा गया है॥ १०१॥

(३) क्षुधित—

शत्रुगेही मित्रयुक्तो रिपुदृष्टो भवेद्यदि।
क्षुधितः स हि विज्ञेयः शनियुक्तो यथा तथा॥१०२॥

जो ग्रह अपने शत्रुओं की राशि पर रहते शत्रु से देखा जाता हो या शनैश्चर के साथ हो वह क्षुधित कहा जाता है॥ १०२॥

(४) तृषित—

जलराशौ स्थितः खेटः शत्रुणा चावलोकितः।
शुभग्रहा न पश्यन्ति तृषितः स उदाहृतः॥ १०३॥

जो ग्रह जलचर राशि में रहते शत्रु से दृष्ट हो, और शुभ ग्रहों की दृष्टि उसके ऊपर न पड़ती हो तो उसे तृषित समझना चाहिये॥ १०३॥

(५) मुदित—

मित्रगेही मित्रयुक्तो मित्रेणैवावलोकितः।
गुरुणा सहितो यश्च मुदितः स प्रकीर्त्तितः॥ १०४॥

जो ग्रह मित्रों की राशि में रहते मित्र के साथ हो और उसके ऊपर मित्र ग्रहों की ही दृष्टि पड़ती हो या बृहस्पति के साथ हो, वह मुदित कहा जाता है॥१०४॥

(६) क्षोभित—

रविणा सहितो यश्च पापाः पश्यन्ति सर्वथा।
क्षोभितं तं विजानीयाच्छत्रुणा यदि वीक्षितः॥ १०५॥

जो ग्रह जहाँ कहीं रहते सूर्य के साथ हो और उसके ऊपर पाप ग्रहों की ही दृष्टि पड़ती हो (या शत्रु शुभ ग्रह से भी देखा जाता हो) तो उसको क्षोभित जानना चाहिये॥ १०५॥

क्षुधित-क्षोभित का फल—

येषु येषु च भावेषु ग्रहास्तिष्ठन्ति सर्वथा।
क्षुधिताः क्षोभिता वापि स नरो दुःखभाजनः॥ १०६॥

जिन जिन भावों में क्षुधित (३) क्षोभित (६) ग्रह जातक के जन्मचक्रगत प्रतीत हो वे सभी भाव अशुभफलजनक होते हैं अर्थतः वह जातक यावज्जीवन दुःख ही का अनुभव करने वाला होता है॥ १०६॥

एवं क्रमेण बोद्धव्यं सर्वभावेषु पण्डितैः।
बलाबलविचारेण वक्तव्यः फलनिर्णयः ॥१०७॥

इसी प्रकार सभी भावों में बलाबल के अनुसन्धान से फल कहना चाहिये, अर्थात् क्षुधित, क्षोभित आदि रहते भी यदि अल्पबली हो तो अल्प, पूर्ण बली हो तो अत्यधिक अनिष्ट जाने॥ १०७॥

अन्योन्यं च यदा युक्तं फलं मिश्रं वदेत्सुधीः।
बलहीने तथा हानिः सबले च यथाक्रमम् ॥१०८॥

यदि किसी भाव में क्षुधित आदि अनिष्ट कारक एवं मुदित आदि शुभकारक दोनों पड़ जायँ तो दोनों के बलानुमान से शुभाशुभ फलों की अल्पता या अधिकता कहनी चाहिये ॥ १०८ ॥

कर्मस्थाने स्थितो यस्य लज्जितस्तृषितस्तथा।
क्षुधितः क्षोभितो वापि स नरो दुःखभाजनः ॥१०९॥

जिसके कर्मस्थान (दशम) में लज्जित, तृषित, क्षुधित एवं क्षोभित ग्रह पड़े वह जातक आजन्म दुःखी रहता है॥ १०९॥

सुतस्थाने भवेद्यस्य लज्जितो ग्रह एव च।
सुतनाशो भवेत्तस्य एकस्तिष्ठति सर्वथा ॥११०॥

जिसके पञ्चम भाव में लज्जित ग्रह रहे उसके शेष सभी पुत्र मर जाते हैं, केवल एक पुत्र जीवित रहे ऐसा जानना चाहिये॥ ११०॥

क्षोभितस्तृषितश्चैव सप्तमे यस्य वा भवेत्।
म्रियते तस्य नारी च सत्यमाह दिगम्बरः ॥१११॥

जिसके सप्तम भाव (जाया स्थान) में क्षोभित या तृषित ग्रह पड़े उसकी स्त्री शीघ्र मर जाती है जैसा कि शंकरजी का कथन है ॥ १११ ॥

एवमन्येऽपि भावाश्च प्रोक्तव्या हि प्रयत्नतः ।
ग्रहाणां च बलं ज्ञात्वा फलं वेद्यं यथाक्रमम् ॥११२॥

इसी प्रकार अन्य भावों में भी ग्रहों के बलाबल पर शुभाशुभ फल का निर्णय करना चाहिये ॥ ११२ ॥

ग्रहों की दीप्तादिक अवस्था—(मानसागरी)

दीप्तः स्वस्थो मुदितः शान्तः शक्तः प्रपीड़ितो दीनः ।
विकलः खलश्च कथितो नवप्रकारो ग्रहो हरिणा ॥११३॥

मतान्तर से दीप्त (१) स्वस्थ (२) मुदित (३) शान्त (४) शक्त (५) प्रपीड़ित (६) दीन (७) विकल (८) एवं खल (९) ये नौ प्रकार की अवस्थायें कही गई हैं ॥ ११३ ॥

उनके लक्षण—

दीप्तस्तुङ्गगतः खगो निजगृहे स्वस्थो हृते हर्षितः
शान्तः शोभनवर्गगश्च खचरः शक्तः स्फुरद्रश्मिभाक् ।
सुप्तः स्याद्विकलः स्वनीचगृहगो दीनः खलः पापयुक्
खेटो यः परिपीडितश्च खचरैः स प्रोच्यते पीडितः ॥११४॥

जो ग्रह अपनी उच्चराशि (परमोच्च) पर हो वह दीप्त (१), अपनी राशि पर रहे तो स्वस्थ (२) अपने मित्र ग्रहों की राशि पर रहे तो हर्षित (मुदित) (३) कहा गया है, एवं शुभ ग्रहों के वर्ग में रहने से शान्त (४) उदित होकर देदीप्यमान होने से शक्त (५) सुप्त याने अस्तगत होने से विकल (६) अपने नीच गृह में रहने से दीन (७), पापग्रहों के साथ रहने से खल (८) एवं अन्य ग्रहों के साथ युद्ध में (दक्षिणदिग्गत) पीड़ित रहने से पीड़ित (९) कहा जाता है ॥११४॥

(१) दीप्तग्रह-फल—

दीप्ते प्रतापादतितापितारिर्गलन्मदालङ्कृतकुञ्जरेशः ।
नरो भवेत्तन्निलये सलीलं पद्मालयालंकुरुते विलासम् ॥११५॥

जिसके जन्मकालिक प्रबल ग्रह दीप्तावस्था में रहे वह महाप्रतापी, शत्रुओं को एकदम नष्ट करने वाला, सदैव उसका द्वार उन्मत्त हाथी से अलंकृत, तथा सर्वांशिक लक्ष्मी से उसका घर शोभित रहता है॥ ११५ ॥

(२) स्वस्थ-फल—

स्वस्थे महद्वाहनधान्यरत्नविशालशालाबहुलेन युक्तः ।
सेनापतिः स्यान्मनुजो महौजा वैरिव्रजावाप्तजयाधिशाली ॥११६॥

यदि स्वस्थ संज्ञक ग्रह पड़े तो अनेक प्रकार के वाहन (हाथी घोड़े, मोटर साइकिल आदि) धन-धान्य, उत्तम २ विशाल मकानों से सहित, किसी सेना में प्रधान, महा प्रतापी अनेक शत्रुवर्गों के साथ विवाद में विजय पाने वाला पुरुष होता है॥ ११६ ॥

(३) मुदित का फल—

हर्षिते भवति कामिनीजनोऽत्यन्तभूषणमणिव्रजचितः ।
धर्मकर्मकरणैकमानसो मानसोद्भवचयो हतशत्रुः ॥११७॥

यदि हर्षित (मुदितावस्था में) ग्रह हो तो जातक पूर्ण धनी, उसके घर की स्त्रियाँ हीरे जवाहिर आदि के बहु मूल्य भूषणों से भूषित, स्वयं सदैव धार्मिक कामों में तत्पर, शत्रुओं को नाश करने वाला कन्दर्प के समान सुन्दर होता है ॥११७॥

(४) शान्त का फल—

शान्तेऽतिशान्तो हि महीपतीनां मन्त्री स्वतन्त्रो बहुमित्रपुत्रः ।
शास्त्राधिकारी सुतरां नरः स्यात्परोपकारी सुकृतैकचित्तः ॥११८॥

शान्त-संज्ञक ग्रह पड़े तो जातक अत्यन्त शान्तिप्रिय, राजाओं के प्रधान मन्त्री, अनेक मित्र एवं पुत्र से सहित, शास्त्रों का ज्ञाता, पराये का उपकार करने वाला तथा सदैव धार्मिक कामों में निरत रहता है ॥ ११८ ॥

(५) शक्त का फल—

शक्तेऽतिशक्तः पुरुषो विशेषात् सुगन्धमाल्याभिरुचिः शुचिश्च ।
विख्यातकीर्त्तिः सुजनः प्रसन्नो जनोपकर्त्ताऽरिजनप्रहर्त्ता ॥११९॥

यदि शक्त-संज्ञक ग्रह अनुकूल हो तो जातक कार्यमात्र में प्रवीण, सुगन्धित पदार्थ माला सेन्ट आदि में चित्त रखने वाला, पवित्र आत्मा का अनेक धार्मिक कीर्त्तिवाला, परोपकारी तथा शत्रुओं का संहारक पुरुष होता है ॥ ११९ ॥

(६) पीड़ित का फल—

पीडिते भवति पीडितः सदा व्याधिभिर्व्यसनतोऽपि नितान्तम् ।
याति सञ्चलनतां निजस्थलाद्व्याकुलत्वमपि बन्धुचिन्तया॥१२०॥

यदि जन्मकालिक ग्रह पीड़ित सिद्ध हो तो जातक सदैव व्याधि एवं दुर्व्यसनों से पीड़ित रहे, अपने परम्परागत वासस्थान को छोड़कर दूसरी जगह चला जाय तथापि पारिवारिक चिन्ता से सदैव व्याकुल रहे॥ १२० ॥

(७) दीन का फल—

दीनेऽतिदीनोऽपचयेन तप्तः सम्प्राप्तभूमीपतिशत्रुभीतिः ।
संत्यक्तनीतिः खलुहीनकान्तिः स्वजातिवैरं हि नरः प्रयाति॥१२१॥

यदि दीनावस्था में ग्रह प्रतीत हो तो जातक को उत्तरोत्तर अवनति होती जाय, किसी राज-दरवार से अनबन होने के कारण सदैव भयभीत रहे। डर के मारे आचार-नीति छोड़ दे, मलिन शरीर वाला, अपने बन्धुवर्गों के साथ भी शत्रुता प्राप्त कर ले॥ १२१ ॥

(८) विकल का फल—

हतबलो विकलो मलिनः सदा रिपुकुलप्रबलत्वगलन्मतिः ।
खलसखः स्थलसञ्चरणो नरः कृशतरः परकार्यगतादरः ॥१२२॥

यदि जन्मकालिक ग्रह विकल-संज्ञक हो तो जातक सदैव उदास, प्रबल शत्रु के प्रताप से डरता हुआ, दुष्टों के साथ सहानुभूति रखने वाला, पतला शरीर, दूसरे के कामों में समय बिताने वाला, जहाँ कहीं पैदल चलने वाला पुरुष होता है ॥ १२२ ॥

(६) खल का फल—

खलाभिधाने हि खलैः कलिः स्यात्कान्तातिचिन्तापरितप्तचित्तः ।
विदेशयानं धनहीनतान्तः कोपी भवेल्लुब्धमतिप्रकाशः ॥१२३॥

जिसके जन्मकाल में खल-संज्ञक ग्रह प्रतीत हो, उसको दुष्टों के साथ विवाद, स्त्री-सम्बन्ध की सर्वांशिक चिन्ताओं से पीड़ित, विदेश जाने में विवश, गरीबी के कारण अत्यन्त दुःखी, तथा पराये की चीजों के ऊपर लोभ करने वाला अधम जातक होता है ॥ १२३ ॥

प्रसङ्गवश ग्रहों के अंशभेद से उच्च, मूलत्रिकोण एवं स्वगृह विवरण—(सारावली)

विंशतिरंशाः सिंहे त्रिकोणमपरे स्वभवनमर्कस्य ।
उच्चं भागत्रितयं वृष इन्दोः स्यात्त्रिकोणमपरे स्युः ॥१२४॥
द्वादश भागा मेषे त्रिकोणमपरे स्वभं तु भौमस्य ।
उच्चबलं कन्यायां बुधस्य तिथ्यंशकैः सदा चिन्त्यम् ॥१२५॥
परतस्त्रिकोणजातं पञ्चभिरंशैः स्वराशिजं परतः ।
दशभिर्भागैश्चापे त्रिकोणमपरे स्वभं तु देवगुरोः ॥१२६॥
शुक्रस्यांशास्तिथयस्त्रिकोणमपरे स्वभं तुलायां च ।
कुम्भे त्रिकोणनिजभे रविजस्य रवेर्यथा सिंहे ॥१२७॥

सूर्यका सिंह में आरम्भ से २० अंश तक त्रिकोण, उसके बाद (२१ से ३० तक) स्वगृह, चन्द्रमा का—वृष में आरम्भ से ३ अंश तक उच्च, उसके बाद ४ से ३० तक त्रिकोण, मंगल का—मेष में आरम्भ से १२ अंश तक त्रिकोण, ततः पर ३० तक स्वगृह, बुध का—कन्या में १ से १५ तक उच्च, उसके बाद १६ से २० तक (५

अंश) त्रिकोण, ततः पर (२१ से ३० तक) स्वगृह, बृहस्पति का--धनु में आरम्भ से १० अंश तक त्रिकोण, उसके बाद ११ से ३० तक स्वगृह, शुक्र का—तुला में आरम्भ से १५ तक त्रिकोण, ततः पर १६ से ३० तक स्वगृह, एवं शनैश्चर का--कुम्भ में आरम्भ से २० अंशतक त्रिकोण, शेष २१ से ३० तक स्वगृह है ॥ १२४-१२७ ॥

स्पष्टता के लिये चक्र--

| ग्रह | सू. | चं. | मं. | बु. | बृ. | शु. | श. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| राशि | सिंह | वृष | मेष | कन्या | धनु | तुला | कुम्भ |
| उच्चांश | ० | ३ | ० | १५ | ० | ० | ० |
| त्रिकोणांश | २० | ० | १२ | ५ | १० | १५ | २० |
| गृहांश | १० | २७ | १८ | १० | २० | १५ | १० |

ग्रहों की बालादिक अवस्था--(जन्मपत्रिकाविधान)

**बालाद्यवस्थाः क्रमशो ग्रहाणामोजे समे तद्विपरीतमाहुः ।**
**बालः कुमारोऽथ युवाऽथ वृद्धो मृतो लवानामृतुभिः क्रमेण ॥१२८॥**

प्रत्येक विषम राशि (मेष, मिथुन आदि) में आरम्भ के ६ अंश बाल, ७ से १२ तक कुमार, १३ से १८ तक युवा, १९ से २४ तक वृद्ध तथा २५ से ३० तक मृत ये पाँच अवस्थायें होती हैं, समराशियों (वृष, कर्क आदि) में इसके उलटा अर्थात् प्रथम मृत, द्वितीय वृद्ध, तृतीय युवा, चतुर्थ कुमार और पञ्चम बाल अवस्था होती है। इन अवस्थाओं के अनुसार ही सभी ग्रह अपने अपने शुभाशुभ फल देने में प्रवीण तथा अक्षम होते हैं ॥ १२८ ॥

स्पष्टता के लिये चक्र--

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| बाल | कुमार | युवा | वृद्ध | मृत | मे. मि. सि. तु. ध. कुं. |
| मृत | वृद्ध | युवा | कुमार | बाल | वृ. क. क. वृ. म. मी. |
| ६ | १२ | १८ | २४ | ३० | अंश |

होरालग्न जानने का प्रकार--

**इष्टनाड़ी हता द्वाभ्यां पञ्चभक्ता फलेन युक् ।**
**युग्मलग्नमयुग्मे तु होरालग्नं रविर्भवेत् ॥१२९॥**

जन्मकालिक इष्ट को दो से गुण कर पाँच से भाग देने पर जो लब्धि (राश्यादि) आवे वह यदि लग्न सम राशि (वृष, कर्क कन्या, वृश्चिक, मकर, मीन) में हो तो लग्न ही में जोड़ दे। यदि विषम राशि में हो तो लग्न में नहीं, किन्तु जन्मकालिक स्पष्टसूर्य में जोड़ने से होरालग्न का राश्यादि आ जायगा।

## उदाहरण

इष्टघटीपल १६। ५५ प्रथमलग्न ७।०।३८।५६ स्पष्टसूर्य ४।१।१७।१३ है तो इष्ट को द्विगुणित करने पर (१६।५५) × २ = ३२।११० = ३३।५०, पाँच से भाग दिया तो—

५ ) ३३।५० ( ६ = राशि
    ३०
    ——
    ३
  × ३०
    ——
    ९०
    ५०
    ——
५ ) १४० ( २८ = अंश
    १४०
    ——
    ००

लब्धि राश्यादि ६।२८ मिली। प्रथम लग्न समराशि (वृश्चिक) में है अतः उसी में लब्धि जोड़ने से

७।०।३८।५६ प्र० ल०
× ६।२८।०।० लब्धि
——————
१३।२८।३८।५६

यहाँ राशिस्थान में १२ से अधिक है अतः १२ से तष्टित करने पर होरालग्न १।२८।३८।५६ राश्यादि सिद्ध हुआ ॥ १२९ ॥

शयनादिक अवस्था का ज्ञान—

यस्मिन्नृक्षे च यः खेटस्तयोः संख्यकयोर्हतिः।
ग्रहस्यांशेन संगुण्या जन्मर्क्षं जातकस्य च ॥१३०॥
यातदण्डं तथा लग्नमेकीकृत्य नियोजयेत्।
रविणा च हरेद्भागमेकादौ शेषके क्रमात् ॥१३१॥
शयनं चोपवेशश्च नेत्रपाणिप्रकाशने।
गमनेच्छा च गमनं सभायां वसतिस्तथा ॥१३२॥

**आगमो भोजनं चैव नृत्यलिप्सा च कौतुकम् ।**
**निद्रेति द्वादशावस्था ग्रहाणां कथिताः पुरा ॥१३३॥**

जिस नक्षत्र पर जो ग्रह हो, दोनों की संख्या का परस्पर गुणन कर उसको ग्रहनिष्ठ अंश से भी गुण दे, उसमें जातक की नक्षत्रसंख्या, इष्टघटी तथा लग्न की संख्या ये सब मिलावे तब १२ से भाग देने पर जो शेष बचे उसके अनुसार उस ग्रह की अवस्था---(१) शयन, (२) उपवेश, (३) नेत्रप्रकाश, (४) पाणिप्रकाशन, (५) गमनेच्छा, (६) गमन, (७) सभावसति, (८) आगम, (९) भोजन, (१०) नृत्यलिप्सा, (११) कौतुक एवं (१२) निद्रा इनमें से एक जाने।

यथा किसी जातक का जन्मलग्न ७।१।२०।१७, स्पष्ट सूर्य ४।१। २०।२४ (मघा नक्षत्र पर), इष्ट १६।५५ इसमें विचार करना है कि सूर्य की कौन अवस्था होगी। मघा की संख्या १० को सूर्यसंख्या १ से गुणने पर १०×१=१० इसको सूर्यनिष्ठ अंशसंख्या २ से गुणा १०×२=२० इसमें इष्टघटी १६ लग्न वृश्चिक ८ जन्मर्क्ष १० ये तीनों जोड़ दिया तो २०+१६+८+१०=५४ हुआ, इसमें १२ से भाग देने पर शेष ६ बचा, अतः छठीं गमन नामकी आई, ऐसे ही सभी ग्रहों की अवस्थायें जानी जा सकती हैं॥ १३०–१३३ ॥

विशिष्टावस्था-ज्ञान के लिए स्वराङ्कचक्र--

| १ | २ | ३ | ४ | ५ |
|---|---|---|---|---|
| अ | इ | उ | ए | ओ |
| क | ख | ग | घ | च |
| छ | ज | झ | ट | ठ |
| ड | ढ | त | थ | द |
| ध | न | प | फ | ब |
| भ | म | य | र | ल |
| व | श | ष | स | ह |

**अवस्थाङ्कः स्वगुणितः स्वराङ्केन समन्वितः ।**
**अंकैस्तष्टः क्षेपकेण संयोज्य त्रिभिराहरेत् ॥१३४॥**

शेषतुल्या तु खेटस्य विशिष्टा ज्ञायते बुधैः ।
दृष्टिश्चेष्टा विचेष्टा च कथिता मुनिपुंगवैः ॥१३५॥

क्षेपक--

रवौ पञ्च तथा देयं चन्द्रे दद्याद् द्वयं तथा ।
कुजे द्वयं च संयुक्तं बुधेऽपि त्रयमेव हि ॥१३६॥
गुरौ बाणाः प्रदातव्यास्त्र्यं दद्याच्च भार्गवे ।
शनैश्चरे त्रयं देयं राहौ दद्याच्चतुष्टयम् ॥१३७॥

फल--

दृष्टौ स्वल्पफलं ज्ञेयं चेष्टायां विपुलं फलम् ।
विचेष्टायां फलं न स्यादेवं दृष्टिफलं स्मृतम् ॥१३८॥

अवस्थाङ्क को उसीसे गुण कर जातक के आद्यक्षर के ऊपर (स्वराङ्क चक्र में) जो अङ्क हो वह जोड़ कर १२ से भाग देने पर जो शेष बचे, उसके अनुसार दृष्टि (१), चेष्टा (२), विचेष्टा (३) इनमें से एक का ज्ञान करना। ग्रहों के क्षेपक--रवि का = ५, चन्द्र का = २, मंगल का = २, बुध का = ३, गुरु का = ५, शुक्र का = २, तथा शनैश्चर का = ३ शेष स्पष्ट ही है ॥

## उदाहरण--

पूर्वोदाहरण में शेष ६ (अवस्थाङ्क) था, अतः उसीसे गुणने पर ६ × ६ = ३६ हुआ, जातक का नामाद्यक्षर 'ह' है, जिसके ऊपर का 'ओ' स्वराङ्क ५ जोड़ा ३६ + ५ = ४१ इसमें बारह से भाग देकर शेष ५ में सूर्य का क्षेपक ५ मिलाया तो ५ + ५ = १० हुआ, इसमें ३ से भाग दिया तो शेष केवल १ रहा, अतः दृष्टि नाम की विशिष्ट अवस्था आई ॥ १३४-१३८ ॥

जायाभाव-विचार (प्राचीन संग्रह)

दारेशे शुभराशिस्थे स्वोच्चस्वर्क्षगते भृगौ ।
पञ्चमे नवमेऽब्दे तु विवाहः प्रायशो भवेत् ॥१३९॥

